श्री जवाहर किरणावली—किरण—१३वीं

# धर्म और धर्मनायक



व्याख्याता
स्व. जैनाचार्य पूज्य श्री १००८
श्री श्री जवाहरलाल आचार्य जी. म. सा.



सम्पादक
श्री पण्डित शोभाचन्द्र भारिल्ल, न्यायतीर्थ



प्रकाशक—
**श्री जवाहर विद्यापीठ**
भीनासर (बीकानेर) राज०

प्रकाशक—

**मंत्री—श्री जवाहर विद्यापीठ**

भीनासर—३३४४०३

(बीकानेर) राजस्थान



संस्करण :—

संस्करण—1994— (1100 प्रतियां)



मूल्य—17/– रुपये



आवरण : अमित भारती, बीकानेर

मुद्रक—

**नेशनल आर्ट प्रेस**

कुचीलपुरा, गजनेर रोड,

बीकानेर दूरभाष : 25760

25% छूट श्री जवाहर विद्यापीठ द्वारा
25% छूट श्री सागरमल मोहनलाल चोरड़िया मद्रास एवं स्व. रंगलाल धोका की पुन्य स्मृति में उनके सुपुत्र श्री सुगनचन्द धोका, मद्रास द्वारा

# प्रकाशकीय

'धर्म और धर्म नायक"—तेरहवीं किरण का पंचम संस्करण प्रस्तुत करते हुए अपार हर्ष की अनुमति हो रही है। पूर्व में इसका प्रकाशन श्री जैन जवाहर मित्र मण्डल, ब्यावर से हुआ था परन्तु कुछ समय से अप्राप्त होने के कारण इसकी मांग बराबर बनी हुई थी।

यहां उल्लेख करना अप्रासांगिकनहीं कि यह किरणावली श्री हितेच्छु श्रावक मण्डल रतलाम द्वारा प्रकाशित 'धर्म व्याख्या' के आधार पर पं शातिलाल व सेठ न्यायतीर्थ द्वारा गुजराती में सम्पादित "धर्म अने धर्मनायक" का हिन्दी अनुवाद है। इसमें समाविष्ट विषय का विवेचन ऐसे विशाल दृष्टिकोण से किया गया है कि जैन-अजैन सभी इससे लाभ उठा सकते हैं। श्रीमान जवाहराचार्य द्वारा आत्मधर्म को राष्ट्रधर्म, ग्रामधर्म, नगर धर्म, कुल धर्म, संघधर्म आदि से जोड़कर नव वैचारिक आयाम प्रकट किया गया है। यहां उनका सम्प्रदायातीत एवं लोकधर्मी स्वरुप स्पष्ट होता है। जीवन धर्म को शुद्धि और सिद्धि के लिए इसमें दस प्रकार के लौकिक और लोकोतर धर्मों का निरुपण किया गया है तो दस प्रकार के धर्म नायकों का वर्णन करते हुए आचार्य

श्री ने ग्राम नेता, नगर नेता, संघ नेता, कुल नेता, राष्ट्र नेता आदि के विषय में जो विचार प्रकट किये हैं वे आज भी प्रासंगिक है।

श्रीमद् जवाहराचार्य वर्तमान शताब्दी के एक ज्योतिर्धर प्रभावक जैनाचाय हुए हैं, जिनका व्यक्तित्व उदार दृष्टि, राष्ट्रीयता एवं विश्व मैत्री से ओत प्रोत था। आपने वैचारिक क्राति का शंख वाद कर जनमानस को प्रभावित किया तो एक आदर्श जावन दर्शन प्रदान कर आत्मोथान एवं उर्ध्वारोहण का मार्ग भी प्रशस्त किया । एक ओर आपने धार्मिक जड़ता हेतु व्यक्ति की चेतना जाग्रत की तो सामाजिक कुरीतियों मृत्यु भोज, दहेज-प्रथा, बाल वृद्ध विवाह) के उन्मूलन हेतु सतत प्ररणा भी दी। यही नहीं, आपने राष्ट्रीयता आन्दोलन के सत्याग्रह, अहिंसा प्रतिरोध, खादीधारण, अछूतोद्धार नारी शिक्षा व्यसन मुक्ति आदि रचनात्मक कार्यक्रमों से जुड़ने को आत्मधम ही माना।

साधना, संयम, आध्यात्मिक चेतना एवं सामाजिक जागृति समान्वित बहुमुखी प्रतिभा के धनी आचार्य श्री जवाहर की स्मृति में संस्थापित श्री जवाहर विधापीठ २४ अप्रेल सन् १९४४ से जवाहर साहित्य को लागत मूल्य में प्रकाशित कर रही है। इसकी स्थापना कर इसे गतिशील रखने में "भीनासर के भामाशाह" कर्म निष्ठ आदर्श समाज सेवी श्रावक रत्न सेठ श्री चम्पालाल जी बांठिया की अहम् भूमिका रही है । वि. सं. २००० में श्रीमद् जवाहराचार्य का भीनासर में स्वर्गवास हो जाने पर आपने उनको स्मृति को अक्षुण्ण बनाने हेतु संस्थानिर्माण की परिकल्पना की तो

त्रिवेणी संघ के श्रीमन्तों ने अपना पूर्ण सहयोग दिया। आपकी दूरदर्शिता, सूझबूझ एवं गुरु भक्ति को अन्ततः कर्त रुप मिला और आज हम गौरवान्वित है कि विद्यापीठ ने अर्द्धशताब्दी की यात्रा पूर्ण की है। स्मृति-पुरुष युग प्रवर्तक आचार्य श्री के प्रवचनों से संकलित जवाहर किरणावली के ५० भाग प्रकाशित कर संस्था ने एक कीर्तिमान स्थापित किया है। इस चिन्तनशील प्रवचन साहित्य का अध्यात्म कर हम अध्यात्म का अमृतपान तो करते ही हैं तंमुखी विकास भी कर सकते हैं।

"धर्म और धर्मनायक" के प्रस्तुत संस्करण का प्रकाशन धर्मनिष्ठ सुश्रावक श्री अमर चंद जी लूणिया (भीनासर) द्वारा अपने पिताजी श्री लखमीचन्द जी लूणिया की पुण्य स्मृति में प्रदत अर्थ सौजन्य से हो रहा है। श्री लखमी चन्द जी सा. की श्री जवाहर विद्यापीठ की स्थापना एवं उन्नयन में विशेष योगदान रहा है। उल्लेखनीय है कि आपने स्वर्गीय पूज्य श्री जवाहर लाल जी म सा. का स्मारक बनाने हेतु १६६८ गज जमीन अर्पित की। आप सरल एवं उदार वृति के आदर्श श्रावक थे। धार्मिक एवं सामाजिक कार्यों में सदैव तत्पर तो रहते ही अपने परिजनों, मित्रों व सम्बन्धियों को भी एतदर्थ सक्रिय रहने का राय देते। आप वर्षों से स्वयं आचाम्बित करते एवं अपने सम्पर्क में आने वालों को प्रेरित भी करते।

श्री लूणिया जी के उदारतापूर्ण सहयोग हेतु आभार व्यक्त करते हुए हमें विश्वास है कि श्रीमद् जवाहराचार्य की वाणी को जन-जन तक पहुंचाने के ज्ञान यज्ञ में उनका सहयोग भविष्य में भी मिलता रहेगा।

जवाहर किरणावलियों के पुर्नमुद्रण हेतु श्री खेम चन्द जी छल्लाणी के अथक प्रयासों के प्रति आभार हं पर्याप्त नहीं है वस्तुतः विद्यापीठ को ऐसे कर्मठ कार्यकत पर गर्व है। नेशनल आर्ट प्रेस के कर्मचारियों के प्रति भ हम आभारी हैं जिनके सहयोग से इसका प्रकाशन तत्परत से हो सका।

निवेदक—

**बाल चन्द सेठिया**
अध्यक्ष

**सुमति लाल बांठिया**
मंत्री

**श्री जवाहर विद्यापीठ, भीनासर**



# धर्म और धर्म नायक



किसी भी मकान या महल की मजबूती उसकी पुख्ता नींव पर अवलंबित है। इसीलिए मकान बनाते समम गहरी से गहरी और पुख्ता से पुख्ता नींव डाली जाती है।

मानव-जीवन यदि मकान के समान है तो धर्म उसकी नींव है बिना धर्म के मानव-जीवन टिक नहीं सकता। अर्थात् धर्म के अभाव में जीवन, मानव-जीवन न रह कर पाशविक जीवन बन जाता है। अत: जीवन को उत्तम मानवीय जीवन बनाने के लिए धर्म रूपी नींव गहरी और पुख्ता बनाने की आवश्यकता है। धर्म रूपी नींव यदि कच्ची रहेगी तो मानव-जीवन रूपी मकान शंका कुतर्क, अज्ञान, अनाचार और अधर्म आदि के तूफानों से हिल जाएगा और उसका पतन हुए विना न रहेगा।

कमान की नींव मजबूत बनाने के लिए जैसे पानी की, चूने की, रेत की, सीमेन्ट की आवश्यकता है, उसी प्रकार पलस्तर की और रंग रोगन आदि की भी अनिवार्य आवश्यकता रहती है।

जवाहर किरणावलियों के पुर्नमुद्रण हेतु श्री खे चन्द जी छल्लाणी के अथक प्रयासों के प्रति आभार हं पर्याप्त नहीं है वस्तुतः विद्यापीठ को ऐसे कर्मठ कार्यकत पर गर्व है। नेशनल आर्ट प्रेस के कर्मचारियों के प्रति भं हम आभारी हैं जिनके सहयोग से इसका प्रकाशन तत्परत से हो सका।

निवेदक—

**बाल चन्द सेठिया** — अध्यक्ष

**सुमति लाल बांठिया** — मंत्री

श्री जवाहर विद्यापीठ, भीनासर



# धर्म और धर्म नायक



किसी भी मकान या महल की मजबूती उसकी पुख्ता नींव पर अवलंबित है। इसीलिए मकान बनाते समय गहरी से गहरी और पुख्ता से पुख्ता नींव डाली जाती है।

मानव-जीवन यदि मकान के समान है तो धर्म उसकी नींव है बिना धर्म के मानव-जीवन टिक नहीं सकता। अर्थात् धर्म के अभाव में जीवन, मानव-जीवन न रह कर पाशविक जीवन बन जाता है। अतः जीवन को उत्तम मानवीय जीवन बनाने के लिए धर्म रूपी नींव गहरी और पुख्ता बनाने की आवश्यकता है। धर्म रूपी नींव यदि कच्ची रहेगी तो मानव-जीवन रूपी मकान शंका कुतर्क, अज्ञान, अनाचार और अधर्म आदि के तूफानों से हिल जाएगा और उसका पतन हुए बिना न रहेगा।

मकान की नींव मजबूत बनाने के लिए जैसे पानी की, चूने की, रेत की, सीमेन्ट की आवश्यकता है, उसी प्रकार पलस्तर की और रंग रोगन आदि की भी अनिवार्य आवश्यकता रहती है।

इस प्रकार मानव-जीवन रूप मकान की नींव की मजबूती नागरिकता, राष्ट्रीय भावना, धार्मिकता कुलीनता, सामूहिकता तथा एकता आदि लौकिक धर्मों के पालन की सर्वप्रथम आवश्कयता है। तत्पश्चात् धर्म को जीवनधर्म बनाने के लिए विचारशीलता क्रियाशीलता आदि लोकोत्तर धर्मों के पालन की भी अनिवार्य आवश्यकता रहती हैं।

इस प्रकार जब लौकिक और लोकोत्तर धर्मों का ठीक तहह समन्वय करके पालन किया जाता है तब मानव जीवन का असली उद्देश्य-मोक्ष सिद्ध होता है।

लौकिक धर्मों का भलीभांति पालन किये बिना लोकोत्तर धर्मो का पालन करना ऐसा ही है जैसे सीढ़ियों के बिना ऊंचे महल में प्रवेश करने का निष्फल प्रयास करना। लौकिक धर्म से शरीर की और विचार की शुद्धि होती है और लोकोत्तर धर्म से अन्तःकरण एवं आत्मा की शुद्धि होती है। इस प्रकार मनुष्य लौकिक और लोकोत्तर धर्म का पालन करके अपने जीवनधर्म-आत्मिक धर्म की शुद्धि और अन्त में सिद्धि का लाभ प्राप्त करता है।

जीवन-धर्म की शुद्धि और सिद्धि प्राप्त करने के उद्देश्य से शास्त्रकारों ने लौकिक और लोकोत्तर धर्म रूपी दस प्रकार के धर्मों की योजना की है। यही नहीं चूंकि धर्मनायकों के बिना धर्म टिक नहीं सकता, अतएव दस धर्मों के अनुरूप दस प्रकार के धर्मनायकों की भी सुन्दर योजना की गई है।

जैन सूत्र स्थानांग* (ठाणांग सुत्त) नामक तीसरे

---

*देखो ठाणांगसुत्र, दसवां ठाणा

अंगसूत्र में निम्नलिखित दस धर्मों का विधान किया गया है:—

(१) ग्राम धर्म (२) नगर धर्म (३) राष्ट्रधर्म (४) व्रतधर्म (५) कुल धर्म (६) गणधर्म (७) संघधर्म (८) सूत्रधर्म (९) चारित्रधर्म (१०) अस्तिकाय धर्म।

इन दस धर्मों का यथावत् पालन करने के लिए तथा अन्य प्रकार का नैतिक एवं धार्मिक व्यवस्था की रक्षा करने के लिए दस प्रकार के धर्मनायकों की योजना की गई है। धर्मनायकों के नाम इस प्रकार है:—

(१) ग्रामस्थविर (२) नगरस्थविर (३) राष्ट्र-स्थविर (४) प्रशास्ता स्थविर (५) कुलस्थविर (६) गणस्थविर (७) संघस्थविर (८) जातिस्थविर (९) सूत्र स्थविर (१०) दीक्षास्थविर।

प्रस्तक पुस्तक में इन्हीं दस धर्मों और धर्मनायकों की व्याख्या की जायगी।

❋❋❋❋❋

[ १ ]

# ग्राम धर्म

(गाम धम्मे)

❀ ❀ ❀

धर्म का बीजारोपण करने के लिए मानव जाति ग्रामधर्म रूपी की जोत करनी चाहिए। ग्रामधर्म की भूमि में से ही सभ्यता, नागरिकता और राष्ट्रीयता आदि अनेक धर्मांकुर फूटते हैं।

जहां साधारण जन-समूह संगठित होकर अमुक मय दित संख्या में बसता हो, उस बस्ती को सामान्यता 'ग्राम' कहा जाता है। ग्राम का जनसमूह जब अधिक संख्या में बढ़ जाता है और साथ ही उसमें कुछ ऊपरी विशेषताएं आ जाती हैं, तब वह ग्राम, ग्राम न रहकर 'नगर' बन जाता है। ग्रामों को लक्ष्य करके ग्राम धर्म का विधान किया गया है। नगरों के लिए एक जुदे 'नगर धर्म' की योजना की गई है।

जिस धर्म का पालन करने से ग्राम्य जीवन की रक्षा तथा उसका विकास होता है, वह साधारणतया ग्रामधर्म कहलाता है।

जहां सद्धर्म के प्रति अभिरूचि नहीं वहां सभ्यता या संस्कृति की रक्षा भी नहीं होती । सभ्यता की रक्षा के लिए ग्राम धर्म की आवश्यकता होती है । क्योंकि सभ्यता का उद्भवस्थान ग्रामधर्म ही है । अतएव जहां ग्रामधर्म की रक्षा नहीं की जाती, वहां सभ्यता या संस्कृति की सुरक्षा नहीं हो सकती । अनार्य देशों में ग्रामधर्म के अभाव के कारण सभ्यता भी नहीं होती और इसी कारण असभ्य अनार्य देश में साधु-संतों के विहार का भगवान् ने निषेध किया है ।

प्रत्येक गांव में सन्मार्गदर्शक अथवा मुखिया की बहुत ही मुख्य आवश्यकता होती है । मुखिया पुरुष ही ग्राम निवासियों को धर्म-अधर्म का, सत्य-असत्य का सुख-दुख का सच्चा ज्ञान कराता है और वही उन्हें सद्धर्म का उपदेश देकर सन्मार्ग पर लाता है।

केशी श्रमण जैसे चार ज्ञान के स्वामी ने चित-प्रधान जैसे सन्मार्गदर्शक को प्रेरणा से प्रदेशी राजा को सद्धर्म का उपदेश देकर धर्म का अनुरागी बनाया था ।

आज हमारी दशा इसके बिल्कुल विपरीत है । आज हम लोग साधु-पुरुषों को, सद्धर्म का उपदेश देने की प्रेरणा देने के बदले उनकी प्रशंसात्मक स्तुतियों से उन्हें प्रसन्न करने की चेष्टा करते हैं और जब चित्त प्रधान ने समान सन्मार्गदर्शन बनने का काम सिर पर आ पड़ता है तब उससे दूर-दूर भागते हैं । । यह हमारी अकर्मण्यता का सूचक है । सन्मार्गदर्शक बनने के योग्य व्यक्तित्व का निर्माण करने के लिए, सच्चे कर्मठ व्यक्ति बनने की परम आवश-

कता है ।

जहां ग्रामधर्म जाग्रत होता है वहां जीवनधर्म की भूमिका तैयार होती है । बीज बोने से पहले खेत जोतना जैसे आवश्यक होता है, उसी प्रकार धर्म–बीज बोने के लिए मनुष्य को ग्रामधर्म की भूमिका तैयार करनी चाहिये । क्योंकि ग्रामधर्म की भूमिका से ही सभ्यता, नागरिकता और राष्ट्रीयता आदि धर्म के अंकुर फूटते हैं ।

जैसे खेती का मूल, खेत को जोतना है, उसी प्रकार धर्म का मूल ग्रामधर्म है । जब तक धर्मवृक्ष के ग्रामधर्म रूपी मूल को नीति के जल से सींचा नहीं जायगा; तब तक सूत्रधर्म और चारित्रधर्म रूपी मधुर फल की आशा नहीं की जा सकती । जिस प्रकार मधुर फल पाने से पूर्व माली को प्रबल पुरुषार्थ करना पड़ता है, उसी प्रकार धर्म वृक्ष में से सुत्रचारित्र धर्म रूपी मधुर फल पाने के लिए मानव समाज को प्रबल पुरुषार्थ करने की भी परम आवश्यकता होती है ।

धर्मवृक्ष के ग्रामधर्म रूपी मूल को, नीति-जल से नियमित सिंचन करके सुदृढ़ बना लेने के पश्चात् सुत्र चारित्र रूपी मधुर फल अवश्य प्राप्त किये जा सकते हैं ।



[ २ ]

# नगर धर्म

## (नगर धम्मे)



नगरधर्म का यथोचित रूप से पालन करने के साथ ही साथ अपने आश्रित ग्रामधर्म की भी रक्षा करना नागरिकों का परम कर्त्तव्य है। इस कर्त्तव्यपालन करने में ही नागरिकों की नागरिकता की प्रतिष्ठा है।

जब ग्राम का विस्तार बढ़ जाता है, तब वह नगर के रूप में परिणत हो जाता है, इससे यह स्पष्ट है कि ग्राम, नगर का ही एक भाग है। अतएव ग्राम का धर्म भी नगरधर्म गिना जाता है।

ग्राम और नगर का आपस में अत्यन्त घनिष्ठ सम्बन्ध है। नगर का प्रधान आधार ग्राम है। ग्राम के बिना नगर का जीवन नहीं टिक सकता। साथ ही नगर के बिना ग्राम की रक्षा भी नहीं हो सकती। अगर ग्राम अपने धर्म ग्रामधर्म को भूल जाय और नगर अपने नगर धर्म का विस्मरण कर दे तो दोनों का ही पतन अवश्य सम्भव है।

धर्म का विस्मरण कर दे तो दोनों का ही पतन अवश्य सम्भव है।

शरीर और मस्तिष्क का आपस में जितना घना सम्बन्ध है, उतना ही घना सम्बन्ध ग्रामधर्म और नगर-धर्म दोनों का आपस में है। ग्राम्य-जन अगर शरीर के स्थान पर हैं तो नागरिक जन मस्तिष्क की जगह। जब शरीर स्वस्थ होता है तभी मस्तिष्क स्वस्थ रह सकता है, यह बात कौन नहीं जानता ? यद्यपि मस्तिष्क शरीर प्रमाण में छोटा है फिर भी समस्त शारीरिक कार्यों का सचालन मस्तिष्क से ही होता है। दैवयोग से अगर मस्तिष्क विक्षिप्त हो जाता है तो वह अपने साथ-साथ सम्पूर्ण शरीर को भी हानि पहुंचाता है।

वर्तमान काल नागरिकों की अवस्था-व्यवस्था बड़ी विकृत हो रही है। उन्हें अपनी रक्षा का भी भान नहीं है। उनका धार्मिक जीवन प्रायः नष्ट भ्रष्ट हो रहा है। ग्रामधर्म को अपना आधार न मान कर ग्रामों की ओर अक्षम्य उपेक्षा का भाव धारण करके आज के नागरिक अपने समय, शक्ति और संपत्ति का, नाटक, सिनेमा, नाच-रंग फैशन आदि में दुरुपयोग कर रहे हैं। इससे अधिक और कुछ कहने की आवश्यकता नहीं है। उन्हें तो अपने धर्म–कर्त्तव्य का पालन करने का बोध तक नहीं रहा।

आज के नागरिकों की स्थिति बहुत खराब है। इस स्थिति में उनसे ग्राम्यजनों की रक्षा की क्या आशा की जा सकती है ? मस्तिष्क के अस्थिर हो जाने से जिस प्रकार शरीर को अवश्य ही हानि पहुंचती है, उसी प्रकार

नागरिकों द्वारा अपना नगरधर्म भुला देने के कारण ग्राम्यजन अपना ग्रामधर्म भूलते जाते हैं ।

नगरधर्म का यथोचित रूप से पालन करने के साथ ही साथ अपने आश्रित ग्रामधर्म की भी रक्षा करना नाग-रिकों की नागरिकता की प्रतिष्ठा है ।

वर्त्तमान स्थिति में नागरिकों का मूल धर्म क्या है! इस प्रश्न का समाधान अपने ही दृष्टांत के द्वारा कहता हूं

आप लोगों ने मुझे आचार्य पद पर आसीन किया है अब मेरा कर्त्तव्य है कि मैं आप लोगों को धर्मोपदेश देकर आचार में स्थिर करूं । अगर मैं निष्क्रिय होकर एक ओर बैठ जाऊं और आचार-धर्म का उपदेश न प्रदान करूं तो आप मुझे क्या कहेंगे ?

आप कहेंगे – आचार्य महाराज, आप आचारधर्म का उपदेश न देकर बैठे रहेंगे तो आचार्यधर्म का पालन किस प्रकार होगा ? आपको आचारधर्म का उपदेश तो अवश्य देना ही चाहिये ?

आपका यह कथन न्याययुक्त ही होगा । आप सबने मिलकर मुझे धर्म का आचार्य नियत किया है, अतएव आचारधर्म का उपदेश देकर मुझे अपने कर्त्तव्य का पालन करना ही चाहिये । इसी कर्त्तव्यपालन में आचार्य पद का महत्त्व समाया हुआ है ।

इसी प्रकार श्रावक के धर्म की रक्षा करना जैसे आचार्य का कर्त्तव्य है, उसी प्रकार अपने आश्रित ग्राम्यजनों

की रक्षा करना भी नागरिकों का परम कर्त्तव्य है।

आचार्य जगत लापरवाह एवं निष्क्रिय बना बैठा रहेगा तो श्रावकों और साधुओं के धर्म की रक्षा एवं वृद्धि नहीं होगी। इसी प्रकार अगर नागरिक लापरवाह और निकम्मे बन जाते हैं तो ग्राम्यजनों के कल्याण की बहुत ही कम संभावना हो सकती है।

आज राजनीतिक नेताओं में नागरिकों की ही संख्या अधिक है। कहने का तात्पर्य यह है कि आधुनिक राजनीति नगर के हाथों में हैं। मगर नगरधर्म को भूल जाने के कारण, जो नागरिक धारासभाओं में या इसी प्रकार की अन्य राजनीतिक सभा में चुने जाते हैं, वे अपने कर्त्तव्य का यथाविधि पालन करते हों यह बहुत कम देखा जाता हैं। जो सभ्य, प्रजा के मन से चुने जाते हैं वे चुनाव से पहले तो बड़ी उदार और हितकर आदि प्रतिज्ञाएं करते हैं, परन्तु चुने जाने के बाद, उनमें से अधिकांश व्यक्ति कीर्ति लोभ एवं स्वार्थ से प्रेरित होकर; प्रजाहित का घात करने वाले अनेक कानूनों का निःसंकोच समर्थन करते देखे जाते हैं। ऐसे लोग प्रजा के हित का संरक्षण करने के बदले प्रजा–हित का भक्षण करने में अपनी सम्पत्ति देखकर प्रजाहित के विरोधी कानून बनाने में सरकार का साथ देते हैं।

प्रजाहित के प्रतिकूल कानून बनाते, समय, जहां तक सम्भव हो, तीव्र से तीव्र विरोध करना प्रजापक्ष के सदस्यों का नगरधर्म है। मगर आज इस नगरधर्म की ओर बहुत थोड़े लोगों का ही ध्यान है। यही कारण है कि नागरिक लोग अपने ही हाथ से प्रजाहित का घोर विघात कर

रहे हैं ।

कुछ नागरिकों में आज एक भ्रान्त धारणा घुसी हुई है । वे समझते हैं—'सरकार-राजा द्वारा घड़े हुए कानूनों का विरोध करना राजा-सरकार का विरोध करना है और शास्त्र की यही आज्ञा है कि राजा के विरुद्ध कार्य नहीं करना चाहिये ।

जो लोग ऐसा तर्क उपस्थित करते हैं वे शास्त्र के वास्तविक रहस्य को नहीं समझते । शास्त्रकारों ने—

**विरुद्ध रज्जाइक्कम्मे**

को दोष बतलाया है । इसका तात्पर्य है—राज्य से विरुद्ध कार्य नहीं करना चाहिये । अर्थात् राज्य द्वारा की हुई सुव्यवस्था का उल्लंघन नहीं करना चाहिए । इस सूत्र के विषय में सामान्यता जनता में जो भ्रम फैला हुआ हैं वह 'राज्य' और 'राजा' शब्द के अर्थ में अन्तर न समझने के कारण है ।

जो सामान्यज्ञान के लोग हैं वे राज्य और राजा को एक ही समझ बैठते हैं । यह उनकी बहुत बड़ी भूल है । राज्य का अर्थ—देश की सुव्यवस्था से हैं । राज्य अर्थात् देश की सुव्यवस्था का विरोध न करना, यह शास्त्र का आदेश है । मगर यदि राजा अनीति, अनाचार या स्वार्थ से राज्य व्यवस्था को दूषित करता हो तो उसके विरुद्ध आन्दोलन करना जैन शास्त्रों के विरुद्ध नहीं है । जैनशास्त्र ऐसे पवित्र आन्दोलनों का निषेध नहीं करते ।

आज शराब, गांजा, भांग, अफीम आदि मादक पदार्थों पर सरकार अपना एकाधिपत्य रखती है। कल्पना कीजिए प्रजा ने मादक द्रव्यों से होने वाली हानियां समझ लो और उनका त्याग किया तो प्रजा के इस त्याग से सरकार की आमदनी को धक्का पहुंचा। सरकार ने अपनी आमदनी बढ़ाने के लिए एक नियम जारी किया कि प्रति-दिन प्रत्येक पुरुष को शराब का एक प्याला पीना अनि-वार्य होगा। ऐसी स्थिति में प्रजा का कर्त्तव्य क्या होगा? सरकार का विरोध करना उचित नहीं है, ऐसा मानकर प्रजा क्या चुपचाप बैठी रहेगी ? क्या वह सरकार के इस अनीतिमय नियम को शिरोधार्य कर लेगी ? कदापि नहीं। अगर प्रजा में नैतिकता की भावना विद्यमान है, अगर प्रजा में जीवन है, बल है तो वह अपनी सम्पूर्ण शक्ति लगा कर सरकार का विरोध करेगी और उसका विरोध धर्म एवं नीति से सगत समझा जायेगा।

राजा अथवा सरकार की ऐसी अनुचित आज्ञा का विरोध करना प्रजा तथा नागरिकों का विशेष कर्त्तव्य है। इतना ही नहीं, एक अनुचित कानून को हटाने के लिए, आवश्यकता पड़ने पर दूसरे कानूनों का विरोध करना भी प्रजा का कर्त्तव्य हो जाता है। क्योंकि प्रजाहित के विघा-तक कानून को स्वीकार कर लेने से प्रजा की भौतिक हानि ही नहीं होती वरन् प्रजा में नैतिक पतन का भी प्रवेश हो जाता है।

'विरुद्धरज्जाइक्कम्मे' अर्थात् 'राज्य विरुद्ध कार्य नहीं करना चाहिये' जैन शास्त्र के इस आदेश का उल्लिखित

अर्थ समझा गया होता तो आज जो लोग जैनधर्म को कायरों का धर्म कहते हैं, उनके मुंह पर सील लगा होती उन्हें ऐसे कहने का साहस ही न हुआ होता।

जैनधर्म का मुख्य सिद्धांत अहिंसावाद है। जैन अहिंसावादी होता है। अहिंसावादी कायर नहीं, वीर होता है सच्चा अहिंसावादी एक ही पुरुष, अहिंसा की असीम शक्ति द्वारा रक्त की एक भी बूंद गिराये बिना, बड़ी से बड़ी पाशविक शक्तियों को परास्त करने की क्षमता रखता है अहिंसा में ऐसी असीम और अमोघ शक्ति है।

इस अन्धानुकरणशील युग में अज्ञानी ग्राम्यजन, नागरिकों की भांति नाटक, सिनेमा, नाच रंग फैशन आदि समय, शक्ति और संपत्ति का अपव्यय करना सीख रहे हैं उसका नतीजा हमारे सम्मुख यह है कि ग्रामों में विलासिता ने गरीबी को आमन्त्रित किया है और गरीबी के कारण जीवनदायक भी; दूध आदि पदार्थ मिलना कठिन हो रहा है। यह अन्धानुकरणजन्य विलासिता का दुष्परिणाम ही है।

व्यक्ति, समष्टि का अंग है। समष्टि अगर एक मशीन है तो व्यक्ति उसका एक पुर्जा है। समष्टि के हित में व्यक्ति का हित निहित है। अतएव प्रत्येक व्यक्ति का यह कर्त्तव्य है कि वह समष्टि के हित को सामने रख कर सत्प्रवृत्ति करें। इस प्रकार सत्यप्रवृत्ति करने में मानव जाति का कल्याण है।

जो मनुष्य अपने और अपने माने हुए कुटुम्ब के हित

पालन में ही तत्पर रहता है और प्राणीमात्र के हित का विचार नहीं करता, वह नीतिज्ञ नहीं, नीतिघ्न है।

मानव स्वभाव सदा अनुकरणशील है। जैसे बालक अपने माता-पिता आदि का अनुकरण करता है, उसी प्रकार अशिक्षित या अर्धशिक्षित ग्राम्यजन, शिक्षित नागरिकों का अनुकरण करते हैं। माता-पिता का भला या बुरा प्रभाव बालक पर पड़े बिना नहीं रहता है, उसी प्रकार नागरिकों की अच्छाइयों और बुराइयों का असर ग्राम्यजनों पर पड़े बिना नहीं रहता।

नगर निवासी जन यदि ग्राम्यजनों के हित को सामने रखते हुए नगरधर्म का यथावत् पालन करेंगे तो राष्ट्र का अधिक हित होने की सम्भावना की जा सकती है।





[ ३ ]

# राष्ट्र धर्म

[ रट्ठ धम्मे ]



जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी ।

जननी और जन्मभूमि स्वर्ग से भी अधिक महिमामयी है।

जब ग्रामों में ग्रामधर्म का और नगरों में नगर ध का यथोचित पालन होता है तब राष्ट्रधर्म की उत्पत्ति होत है । ग्राम में यदि प्रामाणिक मनुष्यों का निवास होगा त नगर निवासियों को भी प्रामाणिक बनना पड़ेगा और ज नगर निवासी प्रामाणिक बनेंगे तो उनका प्रभाव सम्पूर राष्ट्र पर पड़े बिना नहीं रहेगा ।

भारतवर्ष के अधोपतन का कलंक आज ग्रामीण जनत पर नहीं किन्तु नागरिकों के सिर पर थोपा जाता है वास्तव में बात सच्ची भी है ।

जब से भारतवर्ष का अध:पतन आरम्भ हुआ है, त से अब तक का इतिहास देखने से मालूम होता है कि कु नागरिकों ने अपने धर्म का पालन नहीं किया और इस

कारण राष्ट्रधर्म का लोप हो गया ।

जयचन्द के जमाने से लेकर, मीरजाफर तथा उसके बाद, आज तक हम ऐसी ही दुरवस्था देखते आ रहे हैं ।

बंगाल में 'ईस्ट इंडिया कम्पनी' के कार्यकर्त्ता अपनी कुटिलता से देश को दुःख दे रहे थे और नमक जैसी सर्व-साधारणोपयोगी वस्तु के ठेकेदार बन कर ऐसा अत्याचार कर रहे थे कि जिस किसी के घर में पांच सेर नमक निकल आता उसकी समस्त सम्पत्ति जब्त कर ली जाती थी । यही नहीं, वे अपना व्यापार बढ़ाने के लिये तथा अपना स्वार्थ सिद्ध करने के लिए प्रसिद्ध एवं कुशल बुन-करों के हाथ के अंगूठे तक काट लेते थे ।*

जरा उस जमाने की ओर ध्यान दीजिये । उस समय त्याचारों का प्रतिकार करना असंभव सा हो गया था । सका प्रधान कारण यही था कि जगतसेठ अमीरचन्द तथा हाराज नन्दकुमार जैसे प्रसिद्ध नागरिक अपने स्वार्थ के ातिर देशद्रोही बन गए थे ।

भारत की बात जाने दीजिये । किसी दूसरे राष्ट्र पतन के कारणों को खोज कीजिये । आपको मालूम ोगा कि उस राष्ट्र के नागरिकों ने अपना नगरधर्म यथो-वत् रूप से पालन नहीं किया और इसी कारण उस राष्ट्र ा अधःपतन हो गया ।

आज मुठ्ठीभर विदेशी चालीस करोड़ भारतवासियों

---

*देखो 'प्लासी का युद्ध' बंगाल देहाल, नामक पुस्तकें ।

काम से राष्ट्र विख्यात या कुख्यात (बदनाम) हो सकता है। इसे स्पष्ट करने के लिये एक ही उदाहरण पर्याप्त होगा।

एक भारतीय सज्जन (!) योरोप की किसी बड़ी लाइब्रेरी में ग्रन्थ अवलोकन करने गये। वहां पर सचित्र ग्रन्थ पढते-पढ़ते एक सुन्दर चित्र उन्हें नजर आया। यह चित्र उन्हें बहुत पसन्द आया। उन्होंने चोरी से उसे फाड़ लिया संयोगवश लाइब्रेरियन को पता चल गया। उसने जांच पड़ताल की। उस भारतीय को पकड़ा और दण्ड दिलाया। इस भारतीय के दुष्कृत्य का नतीजा सारे देश को भोगना पड़ा। उस लाइब्रेरी में यह नियम बना दिया गया कि इस लाइब्रेरी में कोई भी भारतीय बिना आज्ञा के प्रवेश न करें।

सैंकड़ों भारतीय विद्यार्थी इस ग्रन्थालय में जाकर लाभ उठाते थे। एक व्यक्ति के दुष्कृत्य से वह लाभ मिलना बन्द हो गया। विद्यार्थियों के ज्ञानाभ्यास में बाधा पड़ी। यही नहीं समाचार-पत्रों में इस घटना की खूब चर्चा की गई और भारतीयों को नीचा दिखाने का प्रयत्न किया गया। तात्पर्य यह है कि राष्ट्रधर्म का पालन न करने से समूचे राष्ट्र को अप्रतिष्ठा और हानि का शिकार होना पड़ता है।

इसके विपरीत विश्वकवि रविन्द्रनाथ ठाकुर, डा० जगदीशचन्द्र बोश, स्वामी विवेकानन्दजी, महात्मागांधी जैसे राष्ट्र हितैषियों ने योरोप आदि देशों की यात्रा द्वारा राष्ट्र धर्म का पालन करते हुए अपनी राष्ट्रीयता उन्नत राष्ट्रीय भावना का परिचय देकर, भारतमाता की गुणगाथा गाकर

उसकी महत्ता प्रकाशित करके स्वदेश का मस्तक ऊंचा उठाया है। इसलिए कहा गया है कि राष्ट्र के प्रत्येक व्यक्ति पर राष्ट्र का आधार है।

कुछ लोग कहते हैं, आत्मकल्याण में तत्पर रहने वालों को ग्रामधर्म, नगरधर्म और राष्ट्र धर्म आदि की क्या आवश्यकता है? मगर वास्तव में यह कथन सही नहीं है। आत्मशोधकों को भी ग्रामधर्म, नगरधर्म और राष्ट्र धर्म के साथ थोड़ा बहुत सम्बन्ध रखना ही पड़ता है। क्योंकि साधुओं को ग्राम नगर और राष्ट्र के अन्दर ही रहना पड़ता है, और वहीं से आहार पानी ग्रहण करना पड़ता है। ... अगर अधर्मी, चोर या अत्याचारी होंगे तो उनका अन्न खाने वाला साधु धर्मात्मा, स्वतन्त्र विचार करने वाला, महात्मा और आत्मशोधक कैसे बन सकेगा? कहावत प्रचलित है—"जैसा खावे अन्न वैसा होवे मन।" मानसशास्त्र में बतलाया है कि जैसे विचार रखने वाले का आहार खाया जायेगा, प्रायः वैसा हो विचार खाने वाले का हो जायगा।

जहां तक गृहस्थ उपासकों का जीवन पवित्र नीतिमय नहीं बनता वहां तक साधुओं का जीवन पवित्र रहना कठिन है। अगर गृहस्थ-उपासक अपने धर्म का पालन करने में दृढ़ रहें तो साधुओं को भी संयम पालन में दृढ़ रहना ही पड़ेगा। यह एक ध्रुव सत्य है।

श्री दशवैकालिक सूत्र की पहले अध्ययन की पहली गाथा की टीका में, नीतिमान पुरुषों का न्यायोपार्जित अन्न ही साधुजनों को ग्राह्य बतलाया है।

जब तक राष्ट्र का प्रत्येक सभ्य व्यक्ति राष्ट्र धर्म का भली-भांति पालन नहीं करता तब तक सूत्र चरित्र धर्म सदैव खतरे में रहता हैं। क्योंकि राष्ट्र धर्म आधार है और सूत्रचारित्र धर्म आधेय हैं। आधार के अभाव में आधेय किसके सहारे टिक सकता है? जैसे पात्र के अभाव में घो नहीं टिक सकता, उसी प्रकार राष्ट्रधर्म के बिना सूत्र-चारित्र धर्म नहीं टिक सकता।

यह बात नीचे लिखे उदाहरण से विशेष स्पष्ट हो जायेगी:-

मनुष्यों से भरा हुआ एक जहाज नदो के बीचोंबीच जा रहा है। मार्ग में एक मूढ़ मनुष्य, किसी एक मनुष्य, को उठाकर नदी में फेंकने को तैयार होता है और दूसरा मूढ़ तेज धार वाले शस्त्र से जहाज में छेद करने का प्रयत्न कर रहा है। इस स्थिति में यह प्रश्न उपस्थित होता है इन दोनों में से पहले किसे रोका जाय ? अगर बुद्धिमान पुरुषों से इस प्रश्न का उत्तर मांगा जाय तो वह यह कहेगा कि जहाज में छेद करने वाले को पहले रोकना उचित है।

इस उत्तर से सामान्य मनुष्य के मन में यह शंका उत्पन्न हो सकती है कि जहाज में छेद करने वाले को पहले और नदी में फेंकने वाले मनुष्य को बाद में क्यों रोका जाय ? क्या जहाज का मूल्य मनुष्य के मूल्य से अधिक है।

ऐसी आशंका करने वाले को समझना चाहिये कि

जहाज में कोई मुसाफिर न होता, जहाज नदी के कि
पड़ा होता और उस समय उसमें छेद किया जाय तो
हानि नहीं थी। पर जब जहाज नदी के बीच जा रहा
उस समय उसमें छेद हो जाय तो तमाम यात्री नदी
डूब मरेंगे। अतएव ऐसी स्थिति में जहाज के मूल्य
अर्थ होता है बहुसंख्यक मनुष्यों के जीवन का मूल्य।

अगर प्रत्येक व्यक्ति जहाज में छेद होते देख
आत्मरक्षा के ही प्रयत्न में लग जाय और दूसरों की पर
न करे तो उसका परिणाम अच्छा नहीं निकलेगा।

जो लोग राष्ट्र की रक्षा करने के बदले केवल
की ही रक्षा करना चाहते हैं, उन्हें भी उपर्युक्त उदाहर
ध्यान में रखना चाहिये।

आत्मधर्म की बातें करने वाले और संसार से संब
रखने वाले लोग बहुत से काम करते हैं, परन्तु जब आचा
रधर्म के पालन का प्रश्न उपस्थित होता है तब वे कह
लगते है कि—हमें दुनियादारी की बातों से क्या रोका
है? ऐसे लोग आत्मधर्म की ओट में राष्ट्र के उ
से विमुख रहते हैं।

भगवान् महावीर जैसे महापुरुष केवल ज्ञान प्राप्त
कर लेने के पश्चात् भी, केवल समष्टि—जगत् के हित के
उद्देश्य से धर्म का उपदेश दिया था और देश-देशान्तर में
भ्रमण करके मोक्ष का राजमार्ग बतलाया था। जब जीवन-
मुक्त केवलज्ञानी ऐसा व्यवहार करते हैं तब संसार में रहने
वाले जो लोग कहते हैं कि हमें ग्राम, नगर या राष्ट्र से

ा मतलब है ? उन पामर पुरुषों की यह कितनी बड़ी लघनता है ?

पतित का उद्धार करना व डूबते को उबारना, यही र्म है । इस सामान्य वस्तु को समझते हुए भी कुछ लोग से हैं जो राष्ट्ररक्षा के कामों से कोसों दूर रहते हैं । ाष्ट्र के प्रति इस प्रकार की उदासीनता होने के कारण राष्ट्रधर्म की महत्ता का अज्ञान है । जिन्होंने राष्ट्रधर्म ा महत्व नहीं समझा वही लोग राष्ट्रहित के प्रति उदासीन हते हैं ।

जिसके हृदय में आत्म सम्मान का भाव होगा वह नुष्य अपना अथवा अपनी माता का अपमान कभी सहन हीं कर सकता । वह अपना या अपनी माता का अप-ान देखकर विचलित हो उठता है ।

हम लोगों को जन्म देने वाली पाल-पोस कर बड़ा रने वाली माता तो, माता है हो, मगर अपने पेट में से ानी निकाल कर पिलाने वाली, अपने उदर में से अन्न नकाल कर देने वाली, स्वयं वस्त्रहीन रहकर हमें वस्त्र ने वाली और माता की भी माता हमारी मातृभूमि है । ाता और मातृभूमि का जितना उपकार माना जाय, उतना ही कम है ।

'जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी ।' अर्थात् जननी और जन्मभूमि स्वर्ग से भी अधिक महिमामयी हैं । यह कथन सोलह आने सत्य है । यह भारतवर्ष अपना देश है । अपनी मातृभूमि है । हम सब उसकी सन्तान है ।

माता का सम्मान करना माता की प्रतिष्ठा की रक्षा करना प्रत्येक सन्तान का कर्त्तव्य है ।

जिन कानूनों एवं विदेशी वस्तुओं के व्यवहार के कारण मातृभूमि की इज्जत मिट्टी में मिलती हो, राष्ट्रधर्म को धक्का लगता हो और स्वाधीनता बिक जाती हो, उन कानूनों को, विदेशी वस्तुओं के व्यवहार को बन्द कर देने के बदले, विलास की सामग्री बढ़ाकर राष्ट्रीय सम्पत्ति और शारीरिक सम्पत्ति को स्वाह करना और इस प्रकार राष्ट्र के बन्धनों को ढीला करने के बदले और अधिक मजबूत बनाना मनुष्यत्व के विरुद्ध है । मातृभूमि के प्रति पुत्र की जैसी भावना होनी चाहिए वैसी भावना इस व्यवहार में नहीं है ।

माता की मुक्ति के लिए पुत्र को स्वदेशाभिमान, स्वार्पण और सेवा के सूत्र स्वीकार करने चाहिए ।

निम्नलिखित स्वर्णाक्षर अपने हृदयपटल पर अंकित कर लो—

राष्ट्र की रक्षा हमारी रक्षा है । राष्ट्र के विनाश में ही हमारा विनाश है ।

शास्त्रों का अवलोकन करने से एक बात स्पष्ट रूप से ध्यान में आ जाती है । वह यह कि राष्ट्रधर्म के बिना सूत्र चारित्रधर्म नहीं टिक सकता । इस बात की पुष्टि के लिए शास्त्रों के अनेक प्रमाण उपस्थित किये जा सकते हैं।

श्री ऋषभदेव भगवान ने अवतरित होकर ग्रामधर्म,

नगर धर्म और राष्ट्र धर्म की स्थापना की थी। उन्होंनें अपने जीवन के बीस भाग कुमार अवस्था में व्यतीत किये थे और सरसठ भाग राष्ट्र धर्म के संशोधन और प्रचार में लगाये थे। उन्होंने अपने जीवन का भाग सूत्र चारित्रधर्म के प्रचार में लयाया था।

इसके अतिरिक्त 'जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति' नामक सूत्र में उल्लेख है-पहले सूत्र-चारित्र धर्म का नाश होगा, फिर राष्ट्र धर्म का नाश होगा। इस उल्लेख से यह स्पष्ट है कि जब तक सूत्र चारित्त-धर्म है तब तक राष्ट्रधर्म का अस्त्वि अनिवार्य है। इसी कारण सूत्र-चारित्तधर्म का प्रचार करने के लिए सर्व प्रथम, श्री ऋषभदेव नें राष्ट्र-धर्म का प्रचार किया था।

उलिखित प्रमाणों के अनुसार सूत्रचारित्रधर्म का नाश होने के पश्चात् भी राष्ट्र का अस्तित्व बना रहेगा। अर्थात् सूत्रचारित्तधर्म की उत्पत्ति से पहले और उसके विन।स के बाद भी राष्ट्र धर्म प्रचलित रहता है।

जो लोग कहते हैं—'राष्ट्र धर्म से हमें क्या लेना देना है ?' उनसे पूछना चाहिए तुम्हारा सूत्र-चारित्र धर्म के साथ सम्बन्ध है या नहीं ? अगर सम्बन्ध है तो सूत्र—चारिजधर्म बिना राष्ट्रधर्म के टिक नहीं सकता, अतएवं सूत्र-चारित्तधर्म का पालन करने के लिए राष्ट्र धर्म का भी पालन करनें के लिए राष्ट्र धर्म का भी करना परम आवश्यक है। इस प्रकार किसी भी अवस्था में राष्ट्र धर्म का निषेध नहीं किया जा सकता।

स्थानांग सूत्र में कहा है:—

धम्मं चरमाणस्स पंच णिस्सा ठाणा पण्णत्ता । तं जहा छक्काए, गणे, राया, गिहवई सरीरं।।

—ठाणा ५, सूत्र ४४

अर्थात्—सूत्र, चारित्रधर्म को अंगीकार करने वा साधुओं को भी पांच वस्तुओं का आधार लेना पड़ता है वे इस प्रकार हैं–(१) षट्काय (२) गच्छ (३) राजा (४ गृहपति (५) शरीर ।

ऊपर अंकित किये गये शास्त्रोल्लेख से भी यह बा स्पष्ट हो जाती है कि इन पांच वस्तुओं का आश्रय लि बिना सूत्रचारित्र-धर्म का टिकाव नहीं हो सकता ।

ऊपर के सूत्र में प्रयुक्त 'राजा' शब्द राज्य या रा अर्थ का वाचक है। अगर राष्ट्रीय व्यवस्था अर्थात् राज प्रबन्ध अच्छा न हो तो चोरी, हिंसा अत्याचार अनाचा आदि कुकर्म फैल जाएंगे और तब सूत्र-चारित्रधर्म क समुचित रूप से पालन नहीं हो सकेगा ।

इसका कारण स्पष्ट है । जो लोग अपनी रक्षा ‍ लिए अस्त्र-शस्त्र रखते हैं, उनकी भी रक्षा राज्य की सुव्य वस्था के बिना नहीं हो सकती । वे दुष्ट लोगों से भली भांति अपनी रक्षा नहीं कर सकते । ऐसी हालत में मुनिजन जो दूसरों को मारने के लिए लकड़ी का एक टुकड़ा भ नहीं रखते राज्य की सुव्यवस्था के बिना दुष्टों की दुष्टत से बचकर शान्तिपूर्वक धर्म का पालन कैसे कर सकते हैं इसी उद्देश्य से शास्त्रकारों ने राजा को धर्म का रक्षक औ पालक माना है । राष्ट्रधर्म, सूत्र-चारित्रधर्म की रक्षा करत

इसी कारण शास्त्रकारों ने राष्ट्र-धर्म को अनिवार्य
ावश्यकता स्वीकार की है।

जो लोग एक तरफ तो धर्म का रक्षण करते हैं और
सरी तरफ धर्म का नाश होने देते हैं, क्या वे वास्तव में
र्म की रक्षा कर सकते हैं ? नहीं ! केवल सूत्र–चारित्र-
र्म को धर्म समझना और राष्ट्र धर्म को धर्म न मानना,
कान की नींव खोद कर उसे स्थिर बनाने के समान अथवा
क्ष की जड़ उखाड़ कर उसे हरा-भरा बनाने का प्रयत्न
रने के समान हैं।

सूत्र–चारित्रधर्म, मकान अथवा वृक्ष के समान है,
बकि राष्ट्र-धर्म नींव अथवा वृक्ष के मूल के समान है।

जो लोग ग्रामधर्म, नगरधर्म, और राष्ट्र धर्म का
लोच्छेदन करते हैं, वे परोक्ष रूप से सूत्र–चारित्रधर्म का भी
नषेध कर रहे हैं, अतएव चारित्रधर्म के नाम पर जो लोग
ाष्ट्र धर्म आदि की अवहेलना करते हैं, उन्हें शास्त्र धर्म
ौर समयधर्म का गहन चिन्तन और मनन करना चाहिये।
बना सोचे-विचारे अथवा शास्त्रों का गहराई के साथ
ध्ययन-मनन किये बिना किसी की भली बुरी बात को
ान लेने से, आगे चलकर पश्चात्ताप करने का प्रसंग
उपस्थित हो जाता है। इस प्रकार काल्पनिक, भ्रमपूर्ण
वचार-धारणा करने से आज नहीं तो भविष्य में राष्ट्र,
माज और धर्म को भयंकर हानि पहुंचने की संभावना
। इसलिए मैं जोर देकर बार-बार कहता हूं कि—प्रत्येक
ात पर विवेकपूर्वक विचार करो। दूसरे लोग जो कुछ
हते हैं, उसे ध्यानपूर्वक सुनो और सात्विक दृष्टि से शास्त्रों

का अवलोकन करो । केवल अन्धविश्वास से प्रेरित होकर या संकुचित मनोवृत्ति से अपनी मनकल्पित बात को मत पकड़ें रखो । दुराग्रह या स्वमताग्रह के फेर में मत पड़ो।

राष्ट्र–धर्म की महत्ता समझने और समझाने वालों की संख्या कम हो जाने के कारण, आज राष्ट्र धर्म का आचरण करना कठिन हो रहा है और राष्ट्र धर्म का यथोचित परिणाम में आचरण न होने से लोग जैनधर्म को संकीर्ण और अव्यवहार्य धर्म कह कर उसकी भर्त्सना करते हैं ।

राष्ट्र धर्म की व्याख्या करने से पहले भगवान् ऋषभदेव का उदाहरण इसलिये दिया गया है कि आप लोग भगवान् ऋषभदेव द्वारा उप दृष्टि राष्ट्र धर्म को ठीक-ठीक समझ जाएं ।

शास्त्र में कहा है:—

पयाहियट्ठयाए–प्रजाहितार्थाय ।'

अर्थात् प्रजा के हित के लिए भगवान् ऋषभदेव ने राष्ट्र-धर्म आदि की स्थापना की थी । उन्हीं के द्वारा स्थापित की हुई राजनीति से आज हमारा व्यवहार चल रहा है । भगवान के द्वारा स्थापित की हुई नीतियां प्रजा का कितना अधिक हित-साधन करने वाली हैं, इस बात को समझने के लिए उनके द्वारा स्थापित नीतियों में से केवल एक विवाहनीति को समझ लेना ही पर्याप्त होगा ।

आज अगर विवाहप्रथा न हो तो मानव-समाज की

क्या स्थिति होती ? युगलिया जीव शान्त स्वभाव वाले थे वे अपनी काम वासना पर अंकुश रख सकते थे, मगर आज ऐसी हालत नहीं है। विवाह बन्धन होने पर भी अधिकांश लोग परस्त्री की ओर विकार-दृष्टि से देखते हैं। ऐसी दशा में अगर विवाह का बन्धन न होता तो मानव समाज की स्थिति पशुओं से भी बदतर होती या नहीं ? पशुओं में अब भी मर्यादा दिखाई देती है। मनुष्य समाज में वैवाहिक प्रथा विद्यमान होने पर भी कामवासना को तृप्त करने की मर्यादा नहीं है, तो अगर विवाह प्रथा न होती तो मानव-समाज किस स्थिति में होता, यह कल्पना ही भयंकर मालूम होती है।

इस बात पर विशेष विचार करने से भगवान् ऋषभ-देव द्वारा स्थापित की हुई राजनीति का तथा उनके द्वारा प्ररूपित राष्ट्रधर्म का महत्त्व समझ में आ सकता है।

राष्ट्र धर्म का मुख्य सार यह है:—

ऐक्य राज्य, स्वातन्त्र्य, यही तो राष्ट्र अंग।
सिर, धड़, टांगों सदृश, जुड़े हैं अंग-संग हैं॥
व्यक्ति कुटुम्ब समाज सब, मिले एक ही धार में।
मिला शान्ति-सुख राष्ट्र के पावन पारावार में॥

X X X X

अंग राष्ट्र का बना हुआ प्रत्येक व्यक्ति हो।
केन्द्रित नियमित किये सभी को राज्य शक्ति हो॥
भरा हृदय में राष्ट्र गर्व हो, देशभक्ति हो।
समता में अनुरक्ति विषमता से विरक्ति हो॥

X X X X

राष्ट्र पता का पर लिखा रहे—'न्याय-स्वाधीनता'।
पराधीनता से नहीं बढ़ कर कोई दीनता ॥

—त्रिशूल।



# [ ४ ]

# व्रतधर्म

(पाखंड धर्म्म)



अहिंसाव्रत, सत्यव्रत, अस्तेयव्रत, अभयव्रत, ब्रह्मचर्यव्रत स्वादेन्द्रियनिग्रव्रत, अरिग्रहव्रत, आदि-आदि जो व्रत तुमने धारण किये हों, उनमें दृढ़ रहना, उनसे महात्मा गांधी की तरह चिपटे रहना। यही सब प्रकार की विजय की चाबी है। यही अपना धर्म है।

धर्म का पालन करने के लिए दृढ़ निश्चय अर्थात् व्रतधर्म की खास आवश्यकता इस बात को लक्ष्य में रख कर शास्त्रकारों ने ग्रामधर्म, नगरधर्म और राष्ट्रधर्म का समुचित पालन करने के लिए दृढ़ निश्चय—व्रतधर्म की आवश्यकता स्वीकार की।

व्रतधर्म का अर्थ क्या है ? जीवन में व्रतधर्म का क्या और कितना स्थान है ? व्रतधर्म के पालन से धर्म का पालन किस प्रकार होता है ? इन प्रश्नों पर यहां थोड़ा-सा प्रकाश डाला जायगा ।

शास्त्रकारों ने व्रतधर्म का 'पाखण्डधर्म' के नाम से वर्णन किया है । यहां 'पाखण्ड' शब्द जरा अटपटा-सा मालूम होता है, पर यह समझ रखना चाहिए कि सामान्यता 'दंभ' के अर्थ में प्रयुक्त होने वाला 'पाखण्ड' शब्द यह नहीं है । यहां 'पाखण्ड' शब्द 'व्रत' अर्थ में प्रयुक्त हुआ है ।* अतएव 'पाखण्ड' शब्द मात्र से घबराने की आवश्यकता नहीं है । क्योंकि यहां प्रयोग किया गया 'पाखण्ड' शब्द निर्भय बनाने वाला और व्रत-पालन में दृढ़ निश्चय उत्पन्न करने वाला है ।

---

*डा० होर्नल 'पाखण्ड शब्द का अर्थ इस प्रकार करते हैं:—परमापण्डा: परदर्शनिनस्तेषां प्रशंसा गुणोत्कोर्त्तनम् परपाषन्ड-प्रशंसा । परपाषण्डसंस्तवस्तस्य परिचय: ।

Praising of heterodox teachers and intimacy witn heterodox teachers, In yog 11, 17, mithya-dristi prashansanam The Word 'पाखण्ड' has with the Jains, no bad sense. It means generally the adherent of any religion especially of their own house with the Brahmns, It Came to mean 'an adherent of a false or heterodox religion, with them पाखण्ड is equal to the jains परपाखण्ड See also Bhag P. P. 2/3/2/4/and Ind. St. Val XVII P. 75.

पाखण्ड शब्द प्राचीन बौद्ध साहित्य में और जैनागमों में मिलता है और उसका मूल अर्थ है—किसी प्रकार का मत। अपने मत में स्थिर होकर रहने से ही मनुष्य की मानसिक स्थिरता टिक सकती है और श्रद्धा में विचलितता नहीं आती। जान पड़ता है इसी आशय से परपाखण्ड की प्रशंसा का निषेध किया गया है।

साधारण मनुष्य से अगर 'पाखण्डधर्म' का अर्थ पूछा जाय तो वह एकाएक विचार में पड़ जायगा। वह सोचेगा- 'पाखण्ड' धर्म कैसे हो सकता ? और धर्म पाखण्ड कैसे हो सकता ?

---

पाखण्ड शब्द का प्रयोग अशोक के शिलालेखों में भी पाया जाता है। शिलाखण्ड में यह भी कहा गया है कि—

किसी भी मनुष्य को किसी के 'पाखण्ड' की निन्दा करके उसे दुःखी नहीं करना चाहिये, ऐसी महाराज अशोक की आज्ञा है।

गीता में भी कहा है :—

**स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावह :।**

अर्थात् स्वधर्म में स्थिर रहते हुए मर जाना अच्छा है पर धर्म भयानक होता है।

एक व्यक्ति जवाहरात का धन्धा करता है। उसे उसमें दिलचस्पी है, कमाई है। अगर वह अपने पुत्र को इस धन्धे में निपुण बनाना चाहता है तो उसे चाहिए कि वह

अपने पुत्र के सामने किसी दूसरे व्यवसाय की प्रशंसा न करें। ऐसा करने से वह भी जवाहरात के व्यवसाय में निपुण हो जायगा और दिलचस्पी लेने लगेगा। अन्यथा अस्थिर-चित्त होकर असफल रहेगा।

पर-पाखण्ड शब्द का अर्थ यह नहीं है कि किसी को मिथ्यातत्वो कहना अथवा उसकी निन्दा करना, वरन् परम्परागत सदाचार का पालन करना, उसी में बुद्धिपूर्वक अनुरक्त रहना, उसका लापरवाही से त्याग न करना। हाँ, अगर परम्परागत आचार, सदाचार न होकर दुराचार हो तो उसे उसी समय त्याग देना चाहिये।

मगर इसमें साधारण आदमी का कोई दोष नहीं है, योंकि साधारण व्यवहार में, बोलचाल में 'पाखण्ड' शब्द, भ के अर्थ में ही प्रयुक्त होता है। फिर भी शास्त्रीय भाषा ं 'पाखण्ड' व्रत पालन या दृढ़ निश्चय अर्थ में व्यवहृत कया गया है।

पाखण्ड' शब्द अनेकार्थक है। उसका अर्थ दंभ भी ी है और व्रत भी है।

श्री दशवैकालिक सूत्र के द्वितीय अध्ययन को (निर्युक्ति 53 कीं) टीका में 'पाखण्ड' शब्द अर्थ 'व्रत' किया गया है। ल्लेख इस प्रकार है:—

पाखण्डं व्रतमित्याहुस्तद्यस्यास्त्यमलं भुवि।
स पाखण्डी वदन्त्यन्ये, कर्मपाशाद्विनिर्गतः॥

अर्थात्—पाखण्ड व्रत को कहते हैं। व्रत जिसका निर्मल

मगर पाखण्ड शब्द का अर्थ सभी जगह 'दंभ-कपट' रना शास्त्रसम्मत नहीं है। पापों का नाश करने वाला त भी पाखण्ड कहलाता है। जैन शास्त्र में ऐसा उल्लेख मलता है।

स्थानांगसूत्र में पाखण्डधर्म का उल्लेख मिलता है, नसमें व्रतधारियों का धर्म भी प्रतिपादित किया गया है।

प्रश्नव्याकरण-सूत्र के द्वितीय संवरद्वार में भी इस ब्द का प्रयोग पाया जाता हैः—

'अणेगपाखंडिपरिग्गहियं।' ❀

अर्थात् अनेक व्रतधारियों द्वारा स्वीकार किया हुआ त पाखण्ड कहलाता है। जिन्होंने उस व्रत को अंगीकार कया हो वे पाखण्डी कहलाते हैं। इन पाखण्डियों अर्थात् तधारियों के द्वारा सत्यव्रत ग्रहण किया गया है अतएव ह 'अनेकपाखण्डीपरिगृहीत' कहलाता है।

पाखण्ड शब्द का अर्थ सिर्फ 'दम्भ' होता तो श्रवण विशेषण के रूप में 'पाखण्डी शब्द का प्रयोग नहीं किया ाता।

श्री दशवैकालिक सूत्र में 'समण-श्रमण' शब्द की याख्या करते हुए 'पाखण्डो शब्द व्रतधारी' अर्थ में प्रयुक्त कया गया है।

गाथा यह हैः—

---

ीका-❀अनेकपाखंडिपरिगृहीतं-नानाविधव्रतिभिरङ्गीकृतम्।

अर्थात् गृहस्थ-अवस्था में रहकर भी जो पुरुष सुव्रत
। पालन करता है वह सुव्रती* कहलाता है ।

---

*आदर्श गृहस्थाश्रम की मर्यादा में रह कर धर्म के
यमों का समुचित रूप से पालन किया जाय तो आगे
ाकर वह त्यागी गृहस्थ आदर्श त्यागी जीवन व्यतीत करके
र्मपुत्र केवली के समान सिद्ध, बुद्ध और मुक्त बन सकता
। गृहस्थाश्रम के उत्तरदायित्व को निभाते हुए त्यागी
ीवन बिताना सरल नहीं है । ऐसा करना तलवार की
ार पर चलना है । इस दृष्टि से पाप-श्रमणों की अपेक्षा
ागमय जीवन यापन करने वाले सुश्रावक सुव्रती होते हैं ।
ाधुता प्रकट करने की पहली मंजिल ।

धैर्य, क्षमा, सद्भाव आदि सद्गुणों का सेवन करना
ो एक प्रकार का सुव्रत है कहा भी है—

'सत्पुरुषाः धृतसुव्रताः'

अर्थात्—सज्जन-सत्पुरुष धैर्य आदि सद्गुणों का सेवन
रते हैं-सुव्रती कहलाते हैं ।

विपदाओं के पहाड़ टूट पड़े, खाने पीने के फाके
ड़ते हों, तब भी जो धीर-वीर पुरुष अपनी उदार प्रकृति
ो स्थिर रखता हुआ, अपने सदाचार से तिल भर भी
हीं डिगता, वह सच्चा सुव्रती कहलाता है । जहां सुव्रतियों
ी संख्या जितनी अधिक होती है, वह ग्राम, नगर और
श, उतना ही सुरक्षित रहता है । सुव्रतियों के सदाचार
पी प्रबल बल की अपेक्षा शत्रुओं का दल-बल निर्बल व

निस्तेज बन जाता है ।

नीतिकारों ने ठीक ही कहा है—

प्रिया न्याय्या वृत्तिर्मलिनमसुभङ्गेऽप्यसुकरम्,
असन्तो नाभ्यर्थ्याः सुहृदपि न याच्यस्तनुधनः।
विपद्युच्चैः स्थेयं पदमनुविधेयञ्च महताम् ।
सतां केनोद्दिष्टं विषममसिधाराव्रतमिदम् ॥

आपत्ति आने पर भी अपना मस्तक ऊंचा रखना महान् पुरुषों के चरण चिह्नों पर चलना, न्याययुक्त आजीविका में अनुराग रखना, प्राण जाने का प्रसंग उपस्थित होने पर भी पाप कर्म में प्रवृत्त होना, दुर्जनों से किसी वस्तु की याचना न करना, निर्धन मित्रों के सामने हाथ फैलाना, यह असिधारा-व्रत (तलवार की धार पर चलने के समान कठोर व्रत सज्जनों को किसने सिखाया है अर्थात् यह सद्गुण सज्जन पुरुषों में स्वाभाविक ही पाये जाते हैं ।

जब ग्रामधर्म, नगरधर्म और राष्ट्रधर्म, इन तीन धर्मों का यथोचित पालन होता है तब व्रत रूपी पाखण्ड धर्म का उदय स्वतः हो जाता है और पाखण्डधर्म के उदय से धर्मशील मनुष्यों में रही हुई शक्ति और स्फूर्ति का विकास होता है । शक्ति और स्फूर्ति का विकास होने पर धर्मप्रिय व्यक्ति कठिन व्रतधर्म का भी पालन कर सकता है और अपनी धर्मप्रियता का जगत को परिचय देकर जन समाज के समक्ष उच्च आदर्श उपस्थित कर सकता है। ऐसे व्रतधारी कष्टों और संकटों के आने पर मेरु पर्वत के समान

निष्कंप-अटल बने रहते हैं । प्राण जाते हों तो भले ही चले जायें, परन्तु धर्म न जाए, इस प्रकार सुदृढ़ संकल्प करने वाला और उस पर अडिग रहने वाला धीर पुरुष सच्चा व्रतधारी है । ऐसे सुव्रती के सदाचार के प्रसाद से देश, समाज और धर्म उत्पन्न बनते हैं ।

महापुरुषों ने धर्म की जो मर्यादा की है, उस मर्यादा का घोर संकट के समय भी उल्लंघन न करना व्रतधारी का महान्-व्रत है ।

"न्यायवृत्ति रखना और प्रामाणिक रहना" यह सुव्रतियों का मुद्रालेख हैं । यह मुद्रालेख उन्हें प्राणों से भी अधिक प्रिय होता है । सुव्रत अन्याय के खिलाफ अलख जगाता है । वह न स्वयं अन्याय करता है और न सामने होने वाले अन्याय को बैठकर टुकुर-टुकुर देख सकता है । वह अन्याय का प्रतिकार करने के लिए कटिबद्ध रहता है । अन्याय का प्रतिकार करने में वह अपने प्राणों को हंसते हंसते निछावर कर देता है । वह समाज और देश के चरणों में अपने जीवन का बलिदान देकर भी न्याय की रक्षा करता है । सुव्रतियों का सुव्रत ऐसा कठोर होता है ।

पर आजकल के व्रतधारी कहलाने वालों की मनोदशा एकदम विपरीत जान पड़ती है । आज तो ऐसी दशा है कि फूटी कौड़ी के लिए, अपने तुच्छ स्वार्थ की सिद्धि के लिए, सत्य को असत्य, न्याय को अन्याय और धर्म को अधर्म कहते हुए भी अनेक व्रतधारी कहलाने वाले, तनिक भी नहीं झिझकते । पर उन्हें इतना जान लेना चाहिए कि नाम से व्रतधारी होने से कुछ बनता नहीं है । व्रतधारी

बनना तलवार की धार पर चलना है।

आज धर्म-अधर्म का विवेक नष्ट प्रायः हो रहा है इसी कारण जैनसमाज में ऐसी मिथ्या धारणा घुस गई है कि जितनी देर सामायिक में बैठा जाय, बस उतना ही समय धर्म में व्यतीत करना आवश्यक है। समायिक समाप्त की, दूकान पर पैर रक्खा और धर्म भी समाप्त हुआ। दूकान पर तो पाप ही पाप करना होता है। वास्तव में यह धारणा भ्रमपूर्ण है। सामायिक में बैठ जाने मात्र से धर्म नहीं होता। रात-दिन की शुभा शुभ प्रवृत्तियां से पुण्य-पाप का हिसाब होता है।

फिर सामायिक में भी शुद्ध धर्मक्रिया कहां की जाती है ? बहुत बार सामायिक के समय भी चुगली, परनिन्दा, क्रोध आदि दुष्ट मनोवृत्तियों का सेवन करके, पुण्योपार्जन के बदले पाप की कमाई की जाती है। सामायिक, समभाव सीखने का अमोघ और अतिशय प्रशस्त साधन है। समभाव सीखने के बदले, अगर सामायिक में भी निन्दा-विकथा क्रोध लोभ आदि विभावों का मैल सचित किया तो सामायिक व्रत का पालन नहीं हो सकता। व्रत का उचित रूप से पालन न होने से शुभ परिणाम के बदले प्रायः अशुभ परिणाम होता है। सामायिक जैसा पालन व्रत समभाव का पोषक लौर आत्मोन्नति का साधन होना चाहिए। ऐसा करने में ही व्रतधारी की शोभा है।

सामायिक व्रत का दुरुपयोग करने के बदले अगर सदुपयोग किया जाय तो अपने घर में, समाज में, देश में सदैव उठ खड़े होने वाले अनेक रगड़े—झगड़े और क्लेश

ने आप ही समाप्त हो सकते हैं। इतना ही नहीं, सामायिकव्रत का पालन करने से कचहरी में जाकर अनेक सच्चे दाव खेलने के प्रपंच भी निश्चित रुप से नष्ट सकते हैं। धर्मशास्त्र एक प्रकार का आध्यात्मिक 'पिनल ड' है। धर्मसूत्रों के धार्मिक, नैतिक और आध्यात्मिक यदे-कानून इतने सुन्दर और न्याय संगत है कि अगर निर्दोष भाव से उनका अनुकरण करें तो देश, समाज कुटुम्ब से घुसे हुए अनेक प्रकार के पारस्परिक वैर भाव तः शान्त हो सकते हैं। मगर धर्म शास्त्रों के कानूनों पालन न करना सामान्य जनता के लिए सरल नहीं है। पुरुष सुव्रती हैं, जिनकी आत्मा धर्म के रंग में रंगी है, वही धर्मवीर, धर्मव्रत का भलीभाँति पालन कर ते हैं।

सच्चा व्रतधारी, सधर्मी पुरुष, प्राणों का नाश होने भी धर्म का नाश नहीं होने देता।

दृढ़ता पूर्वक धर्म का पालन किस प्रकार किया जाता इस प्रश्न का अच्छा उत्तर सुदर्शन श्रावक के जीवन रित्र से मिलता है।

सुदर्शन श्रावक ने शूली पर चढ़कर प्रसन्नता पूर्वक णोत्सर्ग करना स्वीकार किया पर अभया रानी की र्थना स्वीकार नहीं की। क्या उसे अपने प्राण प्यारे नहीं ? हम इस प्रश्न का उत्तर दें, उससे पहले ही सुदर्शन की आत्मा बोल उठेगी—'मुझे प्राण प्यारे थे, पर धर्म णों से भी अधिक प्यारा था। मेरी अन्तरात्मा परीक्षा के ए प्राणोत्सर्ग करने की प्रेरणा प्रदान करती थी।

इसी प्रकार का एक और उदाहरण व्रतपालन की कठिन: और महत्ता समझाता है। वरुण नामक, बारह व्रतों : करने वाला एक श्रावक राज्याधिकारी था। वह व्रतपा के साथ ही साथ अपने कर्त्तव्य के अनुसार राज्यकार्य-सं लन भी करता था।

एक बार किसी राजा ने वरुण के स्वामी राजा प अचानक हमला बोल दिया। राजा ने अपने राज्याधिकारि को शस्त्रास्त्र से सेना सजाने की आज्ञा दी।

सेना तैयार हुई। अधिकारी गण सेना के साथ चले ना युद्ध भूमि में आ डटो।

दोनों तरफ की सेनाओं का आमना-सामना हु और थोड़ी ही देर में घोर संग्राम छिड़ गया। आ में शस्त्रों का प्रहार होने लगा। वरुण को भी युद्ध में सम्मि लित होने का आदेश दिया गया। वरुण ने कहा—

जो कोई अत्याचारी अन्यायी मुझ पर शस्त्र उठाए में भी उसके विरुद्ध शस्त्र का प्रयोग करूँगा। अलबत निरपराध जीवो को न मारने की मेरी प्रतिज्ञा है। अपने प्राणों का खतरा उठा करके भी प्रतिज्ञा का पाल करूँगा। युद्ध में सम्मिलित होने के राजकीय आदेश शिरोधाय करना मेरा पहला कर्त्तव्य है, साथ ही निरपराध पर हाथ न उठाने की प्रतिज्ञा का पालन करना ही मेर कर्त्तव्य है।

वरुण युद्ध में शामिल हुआ। अन्त में सनसनाता हु एक तीर आया और वरुण के हृदय में बिंध गया। वरु

ी समय जमीन पर गिर गया। अपराधि को अपराध के बदले दण्ड देने में व्रत भंग नहीं होता, यह जानकर ाने संभल कर हाथ में अस्त्र-शस्त्र लिये और एक जैन र की भांति अपने व्रत को रक्षा करता हुआ दिलोजान लड़ा। उसने राजाज्ञा और व्रत प्रतिज्ञा दोनों का पालन :के अपने पवित्र कर्त्तव्य का निर्वाह किया। राष्ट्ररक्षा और ा-प्रतिज्ञा का पालन करने के लिए, अपने प्राणों का बलिदान ार वीर वरुण मृत्यु का आलिगन करके अमर बन गया। ❀

शास्त्र में वर्णित यह दृष्टान्त क्या शिक्षा देता है? ्ी कि अशाश्वत शरीर की रक्षा के निमित शाश्वत धर्म नाश मत करो। मनुजी का यह धर्म सूत्र हमें धर्म-रक्षा कर्त्तव्य समझाता है:—

धर्म एव हतो हन्ति,
धर्मो रक्षति रक्षितः।

अर्थात् अगर हम धर्म का नाश करेंगे तो धर्म हमारा ाश करेगा और यदि हम धर्म की रक्षा करेंगे तो धर्म ारी रक्षा करेगा।

धर्म पालन करना कितना कठिन है, इस बात को मझने के लिए एक प्रसिद्ध उदाहरण और लीजिये।

जोधपुर के राठौड़ वीर दुर्गादास का नाम शायद ही ासी ने न सुना हो। वह एक सच्चा राजपूत नर-वीर ा। वह दृढ़ धर्मी और स्वामीभक्त सेवक था।

---

❀ देखो भगवती सूत्र।

एक बार दुर्गादास औरंगजेब बादशाह के पंजे में प
गया। वहां बादशाह की बेगम गुलनार इस नर वीर क
तेज देखकर पागल हो गई। वह दुर्गादास के पास एकान्त
में मिलने आई और अपने आपको अपनाने के लिए प्रार्थना
करने लगी। उसने दुर्गादास को कई प्रलोभन भी दिये
वह कहने लगी:- हे नर-वीर! अगर तुम मेरी प्रार्थना
स्वीकार करलो तो मैं आज ही इस बादशाह का काम
तमाम करके तुम्हें दिल्ली का सम्राट बना दूंगी।

दुर्गादास- बेगम की प्रार्थना सुनकर अवाक् रह गया
वह सोचने लगा-बेगम यह क्या कह रही है?

दुर्गादास दृढ़ धर्मी था। वह नर-वीर था। उस
सिर्फ इतना ही कहा— 'मां, तुम यह क्या कह रही हो
तुम मेरी माता हो। बेगम 'मां, शब्द सुनते ही आग बबूल
हो गई। उसने कहा—दुर्गादास! जरा होश में आओ। 'म
शब्द बोलते जरा तो विचार करो, पुनः सोचलो। बि
विचारे कोई शब्द मत कहना।

अब दुर्गादास चुप था। वह समझता है मैंने ज
कुछ भी कहा है, उसमें बिना विचारा एक भी शब्द न
है। उसे अपने शब्दों पर पूरा-पूरा विश्वास था। वह स्व
निर्भय था। उसे किसी का भय नहीं था। प्राणों का भ
भय नहीं था। भय था तो सिर्फ पाप का अतएव जब बेग
कह चुकी तो दुर्गादास ने कहा मां, मैं जो कुछ भी कह र
हूं। जान पड़ता है कि तुम स्वयं बे भान हो रही हो?

बेगम गुलनार को दुर्गादास के ये शब्द ऐसे मालु

ए जैसे तीखा तीर हृदय में चुभ रहा हो । वह नागिन
की भांति फुफकार उठी । बोली—'जानते हो, मेरे वचनों
की अवहेलना करने वाले की क्या दुर्गती होती है । अच्छी
तरह समझ लो, मेरी आज्ञा का उल्लंघन करने वालों का
इस तलवार का शिकार होना पड़ता है । खूब समझ-
बूझलो और अन्तिम निर्णय करलो । एक ओर तो दिल्ली
का रत्नजड़ित सिंहासन हिन्दुस्तान की बादशाहत और
गुलनार है, तथा दूसरी ओर यह लपलपाति तलवार है ।
बोलो क्या इरादा है ?

गुलनार आगे कुछ और कहना ही चाहती थी कि
इतने में ही दुर्गादास निर्भय सिंह की तरह गरज उठा—
मां मैं तुम्हारे मुख से इस प्रकार के गन्दे शब्द सुनना नहीं
चाहता । मेरा प्राण सदाचार की बलिवेदी पर चढ़ने के
लिए तड़फ रहा है । मुझे प्राणों की परवाह नहीं है ।
मुझे सदाचार की चिन्ता है । मैं प्राणों की अपेक्षा
सदाचार को अधिक प्यार करता हूं ।

दुर्गादास का यह सदाचार धर्म हमारे सामने क्या
आदर्श उपस्थित करता है ? वह सदाचार की महिमा का
प्रकाश करता है । सदाचार-धर्म ही मनुष्य का सच्चा
मित्र है । इस सच्चे मित्र को जिस दिन तुम अवगणना
करोगे उसी दिन से तुम्हारा धार्मिक जीवन का अधःपतन
आरम्भ हो जायेगा, यह निश्चित समझ लेना !

अगर तुम अपना जीवन सफल बनाना चाहते हो तो
व्रत पालन में दृढ़ रहना । जिस व्रत को अंगीकार करलो
उससे चिपटे रहो । उसे पूर्ण रूप से निभाने के लिए सतत

प्रयास करो।

कुछ लोग कहते हैं-व्रत सम्बन्धी प्रतिज्ञा लेने की आवश्यकतता हो क्या है ? उन्हें समझना चाहिए कि व्रत-पालन की प्रतिज्ञा संकट के समय एक सबल मित्र के समानं साथ देती है। प्रतिज्ञा अघःपतन से बचाती है और धर्म का सच्चा मार्ग बताती है। महात्माजी (गांधीजी) आज महात्मा बन सके इसका अधिकांश श्रेय उनको माताजी द्वारा दी हुई प्रतिज्ञा को प्राप्त है। उसी प्रतिज्ञा की बदौलत आज महात्माजी महान् बन सके हैं। संकट के समय व्रत पालन का स्मरण कराने वाली व्रत पालन के लिए वारम्वार प्रेषित करने वाली और प्रलोभनों, सयम व समय का मर्म समझाने वाली प्रतिज्ञा ही है। प्रतिज्ञा हमारा सच्चा मित्र है। ऐसे सच्चे मित्र की अवहेलना कैसे की जा सकती है ?

व्रत के विषय में अब तक जो विचार किया गया है उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि पाखण्ड का अर्थ व्रत है, और लौकिक एवं लोकोत्तर धर्मव्रत को अंगीकार करने वाला "पाखण्डी" (व्रती) कहलाता है।

ग्राम धर्म, नगरधर्म, तथा राष्ट्रधर्म को जीवन में मूर्तिमान रूप देने के लिए व्रत-धर्म को अंगीकार करना आवश्यक है। इसी दृष्टि से ग्रामधर्म, नगरधर्म और राष्ट्रधर्म के बाद पाखण्ड धर्म का वर्णन किया गया है।

[ ५ ]

# कुल धर्म

## [कुल धम्मे]

※ ❀ ※

### वसे गुरुकुले णिच्चं

आज लोग कुलधर्म–कुलीनता को भूल कर केवल कुल
ाद से चिपट कर ऊंच–नीच की व्याख्या करते हैं । इस
कारण देश और समाज में घोर विषमता और अव्यवस्था
फैल रही है । कुलीनता की तराजू पर जिस दिन उच्चता-
नीचता तोली जायेगी उसी दिन लोगों की भ्रान्ति भाग
जायेगी । उस समय यह स्पष्ट होगा कि यह संकीर्ण जाति-
वाद समाज की बुराई है और गुणवाद समाज का आदर्श ।

संस्कारिता, नागरिकता, राष्ट्रीयता और धर्मशीलता
के पारस्परिक सम्बन्ध के विषय में विचार किया जा चुका।
अब यह विचार करना है कि इन सब सद्गुणों का विकास
मानव समाज में कब किस प्रकार होता है ? जरा गहराई
से विचार किया जाय तो स्पष्ट मालूम हो जायेगा कि
उपर्युक्त सद्गुणों का उद्भव–स्थान गृह संस्कार हैं ।
माता–पिता के सद्व्यवहार से गृह–संस्कार सुधरते हैं ।
यही गृह संस्कार सुधरते-सुधरते कुटुम्ब संस्कार का रूप

धारण करते हैं और जब उन कौटुम्बिक संस्कारों का क्षेत्र कुछ विस्तीर्ण होता है तब वे संस्कार सम्पूर्ण कुल के संस्कार बन जाते हैं। इस प्रकार कुल के संस्कार, गृह और कुटुम्ब के संस्कारों में से घड़े हुए विस्तीर्ण संस्कार मात्र है।

कुल की संस्कृति से जिस कुलीनता का उद्भव होता है, वही कुलीनता मानव-समाज में सुख-शान्ति का बीजारोपण करती है कुल के आचार-विचार विकसित होते-होते जाति के आचार विचार बनते हैं। जाति के आचार-विचार संघ के आचार विचार के रूप में परिणत हो जाते हैं और संघ के आचार-विचार का प्रभाव समुचे राष्ट्र पर पड़े बिना नहीं रहता।

भली भांति बिचार करो तो जान पड़ेगा कि मानव समाज की सुख-शान्ति को वृद्धि करने में कुलधर्म का स्थान अत्यन्त महत्वपूर्ण है। आज विश्वशान्ति खतरे में पड़ी हुई है। इसके अनेक कारणों में से एक कारण कुलधर्म की अवहेलना भी हैं।

कुल-धर्म क्या है ? कुलधर्म मानव समाज का कितना कल्याण-साधन कर सकता है ? कुलधर्म के पुनरुद्धार से समाज, धर्म और राष्ट्र का कल्याण किस प्रकार हो सकता है ? इन प्रश्नों पर यहां संक्षेप में प्रकाश डालने का प्रयत्न किया जायगा।

परिजनों का समूह कुल कहलाता है। धर्म का अर्थ कर्त्तव्य है। परिजनों के समूह का आचार-विचार कुलाचार

कहलाता है।

जिस आचार-विचार, व्यवहार और कार्यपद्धति से कुल की प्रतिष्ठा खानदानी, मानमर्यादा बढ़ती है, कुल ऊँचा उठता है, अर्थात् कुल में 'कुलीनत" आती है, वह आचार-विचार, व्यवहार और कार्य पद्धति "कुलधर्म" है।

कुल का क्षेत्र काफी विस्तीर्ण है। कुल की मर्यादा में कुटुम्ब का और घर की मर्यादा का समावेश हो जाता है।

कुल के संस्कारों को विशुद्ध बनाने के लिए सबसे पहले घर के और कुटुम्ब के संस्कार सुधारने की आवश्यकता होती है, क्योंकि घर संस्कृति सृजन करने को सजीव शाला है। नन्हें-नन्हें बालक उस शाला के शिष्य हैं और माता पिता उनके शिक्षक हैं!

ज्यों-ज्यों बालक की संस्कृति का क्षेत्र बढ़ता जाता है, त्यों-त्यों उसके गृहसंस्कार, कुटुम्ब संस्कार के रूप में परिणित होते जाते हैं। बालक जब थोड़ा बड़ा होता है, तब वह घर का आंगन छोड़कर कुटुम्ब के आंगन में पैर धरता है और वहाँ के संस्कार ग्रह करता है। अपने अपने घर में ही मिले हुए संस्कारों को और पड़ोसी कुटुम्बी के घर में मिले हुए संस्कारों का बालक में समिश्रण होता रहता है। पर जैसे-जैसे बालक की बुद्धि का विकास होता जाता है, वह गृहसंस्कारों और कुटुम्ब-संस्कार उसके व्यक्तित्व का निर्माण करने में मुख्य रूप से भाग लेते हैं।

बालक जब कुछ और बड़ा होता है तब वह घर

और कुटुम्ब का भी आँगन छोड़कर गलियों में खेलना सीखता है और फिर गलियों में से कुल के घरों तक जा पहुंचता है। वहाँ उसे नवीन संस्कार मिलते हैं। और वह उन्हें अपनाता जाता है। अन्त में वह कुलधर्म को समझने लगता है और उसी के अनुसार व्यवहार करने का प्रयत्न भी करता है।

जब बालक की बुद्धि कुलधर्म को समझाने के योग्य परिपक्व होती है, वह यह भी समझने लगता है कि उसका कुलधर्म मुख्य रूप से दो भागों में बंटा हुआ है। एक कुल धर्म लौकिक है, जो माता पिता सगे-सम्बन्धी तथा अन्य गुरुजनों की आज्ञा पालन करते हुए वंशवृद्धि का, वंश के पालन का, वंश की व्यवस्था का और लोक जीवन की समुचित शिक्षा–दीक्षा का उपदेश देता है। दूसरा कुलधर्म लोकोत्तर है, जो लोक जीवन को सफल बनाने का उपदेश देकर मुक्तिमार्ग को ओर अग्रसर होने की शिक्षा देता हैं।

लौकिक कुलधर्म और लोकोत्तर कुलधर्म, दोनों की शिक्षा दीक्षा देने की प्रणालो भले ही भिन्न जान पड़ती हो, मगर दोनों का आदर्श एक ही है मानव समाज में शाश्वत सुख शान्ति की स्थापना करना। लौकिक कुलधर्म इस आदर्श पर पहुंचने के लिए शुभ प्रवृत्ति मार्ग का विधान करता है और लोकोत्तर कुलधर्म शुभ निवृत्ति मार्ग का। और यह प्रवृत्ति ही धर्म का परिपूर्ण रूप है।

शाश्वत सुख–शान्ति प्राप्त करने के कुलधर्म के मूल आदर्श को प्राप्त करने के लिए निवृत्तिमार्ग, प्रवृत्तिमार्ग की अपेक्षा अधिक सीधा है, परन्तु आचरण में वह कठीन है।

जबकि प्रवृत्तिमार्ग विकृत होने पर भी सुगम है।

साधारण मनुष्यों के लिए निवृत्तिमार्ग सरल नहीं है। यह मार्ग उन मुनि महात्माओं के लिए है जो सांसरिक भोग तृष्णा से विमुख होकर केवल मोक्ष की सिद्धि के लिए ही सदा प्रयत्नशील रहते हैं। और यह शुभ प्रवृत्ति के चक्करदार मार्ग से जाने वाले बहुत हैं। उनमें से जो लोग कुलधर्म के ध्येय के अनुमार सदाचार और सद्विचार (सूत्र-चरित्र धर्म) का सेवन करेंगे वे धीरे-धीरे निवृत्ति मार्ग द्वारा मोक्षमार्ग में पहुंच सकेंगे।

लौकोत्तर कुलधर्म के मार्ग पर चलने वालों को भी लौकोत्तर गुरु की पाठशाला में समभाव, सहिष्णुता सम्यक् ज्ञान सम्यक् दर्शन और सम्यक् चारित्र आदि की विधिपूर्वक दीक्षा लेनी पड़ती है। गुरु के समीप समुचित रूप से शिक्षा दीक्षा लेने वाला मोक्षार्थी शिष्य लौकोत्तर कुलधर्म का पालन कर सकता है और शनैः शनैः अन्त में मुक्ति लाभ कर सकता है।

कुछ लोगों की मान्यता है कि निवृत्तिमार्ग पर चलकर सूत्र-चारित्र धर्म का आराधना करना ही धर्म है। इसके अतिरिक्त प्रवृत्तिमार्ग है। यह मान्यता भ्रमपूर्ण है। जो ऐसी मान्यता मानते है उनसे पूछना चाहिए कि सत्यवृत्ति द्वारा कुल के आदर्श उन्नत बनाना भी क्या पाप है? अगर कुल का आदर्श उन्नत बनाना पापमय प्रवृत्ति है तो कुल को अधोगति में गिराना क्या धर्म है?

लौकिक कुलधर्म का सम्यक् प्रकार से पालन करना

सरल नहीं है। सच्ची कुलीनता प्राप्त करने के लिए निरन्त
अध्यवसाय करने की आवश्यकता रहती है। प्राण भले ही
जले जाएँ, मगर सच्चा कुलधर्मी अपने पूर्वजों से प्रा
सद्व्यवहार का त्याग नहीं कर सकता। कुलधर्मी भूखा मर
जायगा, परन्तु पेट की आग बुझाने के लिए वह चोरी य
असत्य का आचरण करना वज्रपात के समान दुःख मानेगा।

राणा प्रताप ने केवल कुलधर्म की रक्षा के लिए स्वेच्छापूर्वक अनेक दुःखों की परम्परा स्वीकार की थी। उन्होंने अपना वंश चलते अपने कुल की स्वतन्त्रता नहीं बिकने दी। मनुष्य की कुलीनता की कसौटी दुःख के प्रसंग पर ही होती है। जो पुरुष संकट के समय अपनी कुलीनता की रक्षा करता है वही कुलधर्म का पालन करके 'कुलीन' बनता है

आज सर्व साधारण में यह मान्यता प्रचलित हो गई है कि उच्च कहलाने वाले कुल में जन्म लेने से ही कुलीनता आ जाती है। किन्तु वास्तव में ऐसी बात नहीं है। मनुष्य की कुलीनता उसकी कुलमर्यादा के अनुसार सत्प्रवृत्तियों पर अवलंबित है।

भगवान् महावीर ने जातिवाद के बदले गुणवाद को बहुत महत्व दिया है * शास्त्र में कहा है—

कम्मुणा बंभणो होई, कम्मुणा होइ खत्तिओ।
कम्मुणा वेइसो होई, कम्मुणा होइ सुद्दओ॥

अर्थात्—कर्म से ब्राह्मण होता है, कर्म से क्षत्रिय है, कर्म से वैश्य होता है और कर्म से ही शूद्र होता है।

---

* जातिवाद और गुणवाद में युग-युगान्तर से तीव्र संघर्ष होता

वास्तव में कोई मनुष्य उच्च कुल में जन्म लेने मात्र से उच्च नहीं हो जाता। इसी प्रकार नीच कुल में जन्म लेने मात्र से कोई नीच नहीं होता। उच्चता और नीचता मनुष्य की अच्छी और बुरी प्रवृत्तियों पर अवलंबित है। मनुष्य सत्यप्रवृत्ति के द्वारा अपना चरित्र उच्च बनाएगा तो वह उच्च बन सकेगा। जो दुष्प्रवृत्ति करेगा वह नीच कुल में जन्म लेने पर भी सत्यप्रवृत्ति करने वाला पुरुष उच्च बन सकता है। नीच कुल में जन्म लेकर सत्यप्रवृत्ति द्वारा ऊंचे दर्जे के महात्मा बने हुए हरिकेशी और मातंग जैसे धर्मगुरुओं का बखान धर्मशास्त्रों में पाया जाता है।

आज कुलीनता के आधार पर ऊंच नीच, स्पृश्य-अस्पृश्य का विचार किया जाय तो स्पष्ट ज्ञान होगा कि जातिवाद, समाज की एक बड़ी भारी बुराई है और गुणवाद समाज का आदर्श है। इसीलिए भगवान महावीर स्वामी ने गुण-

---

ाया है। जातिवाद को बर्बाद करने के लिए गुणवाद ने और गुणवाद कोमटियामेट करने के लिए जातिवाद ने अपना बल आजमाया है। मगर मानव शक्ति के मुकाबिले पाशव शक्ति सदा ही परास्त हुई। गुणवाद का प्रचार करने के लिए भगवान् महावीर महात्मा बुद्ध तथा अनेक महर्षियों ने प्रबल प्रयत्न किये हैं। यही कारण है कि उनके द्वारा उपदिष्ट थी आचारांग, उत्तराध्ययन आदि जैन सूत्रों में धम्मपद और सुत्तनिपात, संयुक्तनिकाय आदि बौद्ध ग्रन्थों में तथा भगवद् गीता, उपनिषद् आदि वैदिक ग्रन्थों में गुणवाद से सम्बन्ध रखने वाली प्रचुर सामग्री आज भी उपलब्ध होती है।

वाद का आदर्श जगत् के सामने प्रस्तुत करके जातिवाद की बुराई दूर करने का अथक प्रयास किया था। उन्होंने गुणवाद द्वारा-मानव जोवन के विकास द्वारा, विश्वशान्ति का सदेश जगत को सुनाया था। भगवान् महावीर का वह दिव्य संदेश आज हम लोगों को फिर से एक बार सुनने की आवश्यकता है। अगर हम उस दिव्य संदेश को सुनें और समझ सकें तो देश में आज ऊंच-नीच की स्पृश्य अस्पृश्य की जो जटिल समस्या उत्पन्न हो गई है उसका सहज ही समाधान हो सकता है।

आज लोग कुलधर्म-कुलीनता को भूलकर केवल 'कुल' से चिपट कर ऊंच-नीच की व्याख्या करते हैं। इस कारण देश और समाज में घोर विषमता और अव्यवस्था फैल रही है। कुलीनता की तराजू पर जिस दिन उच्चता-नीचता तोली जायेगी उसी दिन लोगों को भ्रान्ति भाग जायेगी। उस समय साफ मालूम होगा कि यह संकीर्ण जातिवाद समाज की बुराई है और गुणवाद समाज का आदर्श है।

कुलीनता धर्मसाधन का एक अंग है। जब तक मनुष्य अपने कुलधर्म का भलीभांति पालन न करे तब तक वह श्रुत-चारित्रधर्म और आत्मिक धर्म का आचरण करने में समर्थ नहीं हो सकता। श्रुत चारित्रधर्म का आधार कुलधर्म है। जहां कुलधर्म न होगा वहां आत्मिक धर्म कैसे रह सकता है ?

कुछ लोग यह तर्क उपस्थित करते हैं कि कुलधर्म सांसारिक कर्त्तव्य की शिक्षा देता है, ऐसी स्थिति में उसे धर्म कैसे कहा जा सकता है ? यह तर्क भ्रमपूर्ण है। तर्क

रने वाले को जानना चाहिए कि कुल धर्म जैसे लौकिक-
र्म की शिक्षा देता है, उसी प्रकार लोकोत्तर धर्म का
ाधार लौकिक धर्म है। अतएव अगर लौकिक धर्म व्य-
स्थित रूप से नहीं चले तो लोकोत्तर धर्म भी खतरे में
ड़ जाता है। इसीलिए भगवान महावीर ने लौकिक और
ोकोत्तर धर्म का सम्बन्ध किया है। श्राविका लौकिक
र्म का प्रतिनिधित्व करते हैं और साधु तथा साध्वी
ोकोत्तर धर्म का चतुर्विध संघ के यह चार प्रतिनिधि
ापस की सहमति पूर्वक सम्बन्ध न रक्खें तो जैनधर्म
ोखिम में पड़ जाय। भगवान् महावीर के द्वारा की हुई
घशासन की योजना इतनी सुन्दर और व्यवस्थित है कि
सी योजना के कारण आज जिन शासन निर्विघ्न रूप से
वर्त्त रहा है।

लौकिक धर्म के प्रतिनिधियों—श्रावक श्राविकाओं
ो लौकिक धर्म का यथावत् पालन करना चाहिए और
ोकोत्तर धर्म के प्रतिनिधियों—साध्वियों को—लाकोत्तर
र्म का यथायोग्य पालन करना चाहिए। इस प्रकार भग-
ान् के अनुयायी जब लौकिक और लोकोत्तर कुल धर्म का
लाभांति पालन करेंगे तब भगवान के ही शब्दों में
जाइसम्पन्ने'—जातिसम्पन्न और 'कुल-सम्पन्ने' अर्थात् कुल
म्पन्न बनेंगे। तभी कुलीनता रूप धर्मगुण प्रकट होगा।
ही धर्मगुण समाज और देश में सुख शान्ति का बीजा-
ोपण करेगा।



[ ६ ]

# गण धर्म

(गण धम्मे)



गणतन्त्र, प्रजातन्त्र भारतवासियों की पुरानी वसीयत है। अगर हमारे अन्दर अन्याय मात्र का सामना करने का नैतिक वल मौजूद हो तथा निस्सार मतभेदों एवं स्वार्थों को तिलाँजलि देकर राष्ट्र, समाज और गणधर्म की रक्षा करने के लिए बलिदान करने की क्षमता आ जाय तो किसका सामर्थ्य हैं जो हमें अपने पूर्वजों की सम्पत्ति के अधिकार या उपयोग से वंचित कर सके ? गणधर्म में जो असीमं शक्ति विद्यमान है, उसका अगर हम लोग सदुपयोग करना सीख लें तो जैनधर्म विश्व के सूर्य की भांति चमक उठे।

गण अर्थात् समूह। गण का प्रत्येक सभ्य राष्ट्र की प्रतिष्ठा तथा व्यवस्था बनाये रखने के लिए उत्तरदायी रहे, उसे कहते हैं गणतन्त्र। सबल के द्वारा निर्बल का सताया जाना या इसी प्रकार को कोई दूसरा अत्याचार गणतन्त्र कभी सहन नहीं कर सकता। निर्बल की सहायता करना, निर्बल को न्याय दिलाने के लिए सर्वस्व का भोग

ना पड़े तो भी पैर पीछे न देना, यह गणधर्म पालने ालों का महान् व्रत होता है।

गणतन्त्र को यह व्यवस्था आधुनिक प्रजासत्तात्मक ाज्य प्रणाली से तनिक भी उतरती श्रणी की नहीं थी। ानधर्म में नवलिज्छी और नवमली जाति के अठारह गण ाज्यों का गणतन्त्र इतिहास में प्रसिद्ध हैं। अठारह गणराज्यों ा वह गणतन्त्र सबलों द्वारा सताई जाने वाली निर्बल प्रजा ो पीड़ा से मुक्त कराने के लिए और उनकी सुख-शान्ति ो व्यवस्था करने के लिए तन, मन, धन का व्यव करने ; नहीं झिझकता था। असहायों की सहायता करने में ही ौरव मानता था।

गणतन्त्र की इस पद्धति में गणधर्म का पालन करने ाली प्रजा को कितना सहना पड़ता था उसका इतिहास-ासिद्ध उल्लेख * जैन-शास्त्रों में मिलता है।

कहते हैं, जब बड़े भाई कोणिक को मगध का महाराज्य मला तो विहल्लकुमार-कोणिक का छोटा भाई अपने माता-ाजा चेटक के पास आकर रहने लगा। राजा कोणिक ने ाशाली में जा बसने वाले विहल्लकुमार से हाथी औ हार की ांग की। मगध सम्राट कोणिक को हाथी और हार माँगने ा कोई अधिकार नहीं था। कोणिक को मगध का राज-सहासन मिला था और अन्य भाइयों को भी अपना अपना हिस्सा मिला था। पर कोणिक को अपनी सत्ता और शक्ति ा मद था। विहल्लकुमार जहां आकर टिका था वहाँ

* देखो श्री निरावलिका तथा भगवती सूत्र।

गणतन्त्र की सहायता से राज्य व्यवस्था होती थी। वैश
के गणतन्त्र के संचालक राजा चेटक थे। जब चेटक
कोणिक के अन्याय का पता चला तो उसने अठारह रा
को एकत्र किया और कोणिक के अत्याचार का स
करने की सलाह दी। उसने कहा—

'जैसे विहल्लकुमार के अन्य ग्यारह भाइयों को रा
में से हिस्सा मिला है उसी प्रकार विहल्लकुमार को उ
माता-पिता की ओर से यह हार और हाथी मिला है
वस्तुओं पर कोणिक का कुछ भी अधिकार नहीं है। कोणि
अन्याय पूर्वक, अपनी सत्ता के मद में चूर होकर विहल्लकुम
को दबाना चाहता है।

गणतन्त्र के अठारहों राजाओं ने कोणिक के अत्या
के विरुद्ध अपना विरोध प्रकट किया। यह भी निर्णय हु
कि अगर युद्ध करने का अवसर आवे तो गणतन्त्र के सम
स्त राजा एक साथ मिलकर चेटक की सहायता करेंगे।
घटना से सहज ही समझा जा सकता है कि गणतन्त्रों
अथवा प्रजातन्त्र की राज्य व्यवस्था में प्रजा के सिर प
गम्भीर उत्तरदायित्व होता है। विहल्लकुमार सिर्फ राजा चेट
का भनेज (भागिनेय) था उसके साथ अन्य राजाओं क
कोई नातेदारी नहीं थी। फिर भी उन्होंने अन्याय अत्याचा
के विरुद्ध युद्ध करने का और विहल्लकुमार को अत्याचा
से बचाने का निश्चय किया।

जो प्रजा अन्याय और अत्याचार का अपने पूरे ब
के साथ सामना नहीं कर सकती अथवा जो अपने तुच्

ार्थों में ही संलग्न रहती है, वह प्रजा इस प्रकार के लिए पनी योग्यता साबित नहीं कर सकती।

गणतन्त्र के संचालक राजागण चाहते तो युद्ध की यानकता और हिंसा की आड़ में अपना बचाव कर सकते और विहल्लकुमार को कोणिक की दया पर छोड़ सकते । परन्तु वे समझते थे कि गणतंत्र में इस प्रकार लंगड़े ाव को तनिक भी स्थान नहीं है।

अगर छोटे से छोटा भी अत्याचार सहन कर लिया य तो गणतन्त्र का आसन दूसरे ही क्षण कांपने लगेगा। ुवर्म के धुरन्धर अवसर आने पर कोणिक जैसे शक्ति- ली सम्राट से भी युद्ध करने को तैयार हो गये। नव ल्ली जाती के और नव लिच्छी जाति के इस प्रकार अठा- राजा चेटक को सहायता करने आ डटे ।

गणतन्त्र की प्रतिष्ठा की रक्षा के साथ ही, एक के श्रय में आये हुए राजकुमार के साथ होने वाले अन्याय प्रतिकार और उसके अधिकार का संरक्षण, यही इस द्ध का मूल कारण था।

सम्भव है किसी को यह आशंका उत्पन्न हो कि सत्कार्य ा धर्म कहते हैं। यहां तो सिर्फ हार और हाथी न देने कारण ही घोर संग्राम हुआ। इस संग्राम में असंख्य ादमियों के प्राण गये होंगे ऐसी स्थिति में अगर हार और थी लौटा दिया जाता तो न संग्राम होता और न अन- ानती जानें जाती। तब हार और हाथी न लौटाकर युद्ध ों छेड़ा गया? क्या यह युद्ध धर्मयुद्ध गिना जा सकता है?

यह प्रश्न विचारणीय है। इसका समाधान शास्त्रीय उदाहरण देने में अधिक स्पष्ट होगा।

राजा परदेशी ने केशी श्रमण के साथ खूब धर्म की। अन्त में राजा केशी श्रमण 'खमाये' क्षमायाचना कि बिना ही जाने को तैयर हुआ। तब केशी श्रमण ने क 'राजन !' तुमने लम्बे समय तक मेरे साथ बहुत सी टेढ़ी बातें की हैं और अन्त में खमाये बिना ही चले रहे हो। क्या यह साधु की अवज्ञा नहीं है ?

राजा परदेशी ने उत्तर दिया—मैं यह भलीभ समझता हूं आपसे क्षमायाचना न करने की मेरी भा भी नहीं है मेरा इरादा यह है कि मैं परिवार सहित, आपकी सेवा में उपस्थित होऊँ और आपसे क्षमा चना करूँ।

यहां विचारणीय बात यह है कि अगर राजा समय क्षमायाचना कर लेता तो जीव हिंसा कम हो परिवार और सेना सहित आकर क्षमायाचना करने जीवहिंसा बहुत होगी। ऐसी स्थिति में सेना और परि के साथ आकर क्षमायाचना करने में ही राजा परदेशी क्या आशय रहा होगा ?

अगर परिवार और सेना सहत आकर क्षमाया करने में अधिक हिंसा होने की सम्भावना थी तो श्रमण राजा से कह सकते थे अगर तुम्हें 'खमाना' है इसके लिए परिवार को लाने की क्या आवश्यकता है ? करने में बहुत अधिक हिंसा होगी। मगर केशी श्र

स्वामी ने ऐसा कह कर राजा को रोका नहीं । इसका कारण क्या है ?

विचार करने पर प्रतीत होता है कि राजा ने अकेले में नहीं खमाया, इसका अर्थ यह है कि सपरिवार खमाने के लिए आने में धर्म की असाधारण प्रभावना होती है। जैन समाज के ऊपर राजा के व्यवहार का गहरा प्रभाव पड़ता है। इससे धर्म का विशिष्ट उद्योत होता है।

इसी उद्देश्य से केशी श्रमण ने राजा परदेशी को सेना सहित खमाने के लिए आने का निषेध नहीं किया। साथ ही आने जाने से द्वीन्द्रिय आदि प्राणियों की विराधना की सम्भावना होने के कारण उन्होंने सेना और परिवार सहित आने का आग्रह भी नहीं किया। इस प्रकार केशी स्वामी ने न तो राजा को आने की आज्ञा दी और न उसके आने का निषेध ही किया। उदाहरण से सहज ही समझा जा सकता है कि अधर्म और धर्म का विचार करते समय हमें अनेक दृष्टियों से विचार करना चाहिए। केवल आरम्भ समारम्भ को देखना और उससे होने वाले धार्मिक लाभ की ओर से आंख फेर लेना न्याययुक्त नहीं कहला सकता।

राज परदेशी मूर्ख न था। वह ज्ञानी था। कदाचित् राजा को अज्ञानी भी मान लिया तो केशी श्रमण तो विशिष्ट ज्ञानी थे। अगर राजा को ऐसा करना उचित न था तो केशी श्रमण ने उसे क्यों नहीं रोक दिया ?

कदाचित् तुम्हें यह शंका हो कि राजा परदेशी की बात श्रुत चारित्र धर्म से सम्बन्ध रखती है, अतएव यह

एक जुदी बात है। महाराज कोणिक की बात गणधर्म से सम्बन्ध रखती है, अतएव यह एक अलग ही प्रश्न है। दो विभिन्न धर्मों को एक ही कोटि में कैसे रक्खा जा सकता है ?

यहां तो प्रश्न यह है कि अगर हार और हाथी को वापस न लौटाया जाय तो बहुत से मनुष्यों के प्राण जाएगे, ऐसी स्थिति में यह युद्ध कैसे उचित कहा जा सकता है ?

प्रश्न ठीक है। जैसे अकेला परदेशी राजा 'खमा' कर चला गया होता तो श्रुत चारित्र-धर्म का प्रभाव जन समाज और सेना पर न होता। इस प्रकार गणधर्मी राजा न्याय-अन्याय का विचार करते और कोणिक को हार, हाथी सौंप देते और सरणागत विहल्लकुमार की सहायता न करते तो प्रजा के ऊपर गणधर्म की महत्ता का प्रभाव न पड़ता। इतना ही नहीं वरन् इस स्थिति में प्रजा गण-धर्म को कायरधर्म कहती और उसकी महत्ता मिट्टी में मिल जाती। उस समय प्रजा एक स्वर से कहती कि ऐसा डर-पोक धर्म किस मर्ज की दवा है ?

इस प्रकार हार और हाथी लौटा देने से अगर गण-धर्म जोखिम में पड़ जाता तो संघधर्म की रक्षा होती या उसका विनाश होता ? यह कहने की आवश्यकता नहीं कि गणधर्म की रक्षा में संघधर्म की रक्षा है। और गणधर्म के विनाश में संघधर्म का भी विनाश है।

'जब तक सिर पर आकर नहीं पड़ा तब तक तो

ाणधर्म का स्वांग रचा और जब गणधर्म को कार्य में ारिणत करने का नाजुक प्रसंग आया तो गणधर्म को छोड़ देया।' इस प्रकार को लोकनिन्दा कोणिक को हार और ाथी लौटा देने से सर्व साधारण में फैल जाती । गणधर्म के इस अवर्णवाद से गणधर्म और राजधर्म कलंकित हो जाते । जैसे राजा परदेशी को सेना और परिवार के साथ क्षमायाचना करने के लिए आने से सम्यक्त्व का लाभ हुआ हुआ, इसी प्रकार गणधर्म और राजधर्म की कायरता का कलंक दूर करने के लिए अन्याय, अत्याचार के प्रतिकार की दृष्टिकार से और शरणागत विहल्लकुमार की रक्षा की दृष्टि से कोणिक को हार और हाथी न लौटाने में ही गण-धर्म का लाभ था । इसके लिए युद्ध करना आवश्यक हो गया था ।

यह युद्ध जैन सूत्रों में 'महाशिलाकंटक' तथा रथ-मूसल' संग्राम के नामों से प्रसिद्ध है। इसमें बहुत से आदमी मारे गये । युद्ध में देवी सहायता से कोणिक की विजय हुई मगर इतना होने पर पर भी गणतन्त्र के धुरन्धरों ने भारी खतरा उठाकर भी अपने गणतन्त्र की प्रतिष्ठा रख ली।

गणतन्त्र-गणधर्म की रक्षा करते हुए जितने मनुष्यों का घात हुआ उन सबका महान पाप मुख्यतः कोणिक के हिस्से में आता है, क्योंकि उसी ने अन्याय का पक्ष लेकर चढ़ाई आरम्भ की थी । गणतन्त्र का उद्देश्य सिर्फ न्याय की रक्षा करना था ।

हम लोग भी आरम्भ समारम्भ को धर्म नहीं मानते। परन्तु धर्म की रक्षा करना आवश्यक ही है ।

आरम्भ समारम्भ के बहाने से आजकल लोगों ने अपनी धर्म बुद्धि को तिलांजली दे दी है । केवल इस कारण अनेक सामान्य लोग जैन धर्म को डरपोक धर्म मान बैठे हैं । चेटक राजा तथा नव-लिच्छी और नव-मल्ली राजा भगवान महावीर स्वामी के भक्त थे । फिर भी उन्होंने गणधर्म की रक्षा करने और उसकी प्रतिष्ठा कायम रखने के लिए यह युद्ध किया । पहले के मनुष्य इतने विचारशील और धर्मशील थे कि अन्याय को रोकने के लिए अगर युद्ध करना अनिवार्य हो जाय तो उससे एक भी कदम पीछे नहीं हटते थे । वे लोग शरणागत को शरण न देना और उसे न्याय न दिलाना जरा भी उचित नहीं समझते थे ।

जो मनुष्य शरण में आये हुए का त्याग कर देता है अर्थात् उसे आश्रय नहीं देता वह कायर है । जो सच्चा वीर है, जो महावीर भगवान् का सच्चा अनुयायी सेवक है, जो उदार और धर्मात्मा है, वह अपना सर्वस्व निछावर करके भी शरणागत की रक्षा और सेवा करता है ।

इस युद्ध में जितने मनुष्यों का वध हुआ, उनकी हत्या का पाप मुख्यतः महाराज कोणिक के ऊपर इसलिए डाला जाता है की उसने अन्याय का पोषण करने के लिए युद्ध का बीजारोहण किया था ।

गणतन्त्र के नायकों ने महाराज कोणिक को युद्ध न करने के लिए और राजकुमार विहल्लकुमार के प्रति अन्याय पूर्ण व्यवहार न करने के लिए खूब समझाया । फिर भी जब कोणिक ने अन्याय का पक्ष न छोड़ा और युद्ध के लिए

यारी करता दिखाई दिया तो विवश होकर उन्होंने सत्य
ौर न्यायधर्म का पक्ष लिया। शरणागत की और गण-
र्म की रक्षा के लिए युद्ध करना उनके लिए अनिवार्य
ो गया।

चेटक राजा, नवमल्ली और नवलिच्छो जाती के
ठारहों राजा सम्यग्य दृष्टि थे, और कौणिक भी यद्यपि
हले भगवान् महावीर का भक्त था, परन्तु इस समय उसने
न्याय का पक्ष ग्रहण किया था।

एक मनुष्य अगर दुष्ट भाव से प्रेरित होकर एक
चिउंटी की हिंसा करता है तो वह पापी है। किन्तु एक
चक्रवर्ती राजा, जो अन्याय और अत्याचार का प्रतिकार
करने के लिए अपनी चतुरङ्गा सेना को युद्ध के लिए तैयार
करता है, अपराधी नहीं कहलाता। इसका प्रधान कारण
यह है कि वह चक्रवती सम्राट स्वार्थ साधन के लिए,
दुष्ट भाव से प्रेरित होकर नहीं वरन् अन्याय और अत्याचार
का विरोध करने के लिए, विवश होकर युद्ध करता है।

अगर अन्याय और अत्याचार का विरोध करने के
लिए कदम न उठाया जाय तो संसार में अन्याय का
साम्राज्य फैल जायगा और धर्म का पालन करना असम्भव
हो जायगा। जबकि दूसरो तरफ कीड़ी का वध करने
वाला मनुष्य-संकल्पजन्य हिंसा करने वाला मनुष्य संकल्प-
जन्य हिंसा करके अपराधी बनता है।

महाराजा कोणिक ने जान-बूझकर हिंसा की परि-
स्थिति खड़ी की और अन्याय करने पर उतारू हो गया।

[ ७ ]

# संघ धर्म

[संघ धम्मे]



सूखा संघस्य सामग्गी, समग्गानं तपो सुखी ।

अर्थात्–संघ की सामग्री (एकता संगठन) सुखकारक और ऐक्य-संगठन पूर्वक रहने वाले श्रावक-श्राविक साधु-ाध्वी समस्त संघ का तपश्चरण भी सुखकारक होता हैं । –सुत्तनिपात

जैनधर्म और संघधर्म का अत्यन्त घनिष्ठ सम्बन्ध । संघधर्म जैनधर्म रूप विशाल प्रासाद का जीवन–स्तम्भ । जैसे धर्मी के बिना धर्म नहीं टिक सकता इसी प्रकार ांघधर्म के बिना जैनधर्म नहीं टिक सकता ।

स्त्री और पुरुष गृहस्थ–जीवन रूपी रथ के चक्र हैं । ोनों में से एक चक्र छोटा, बड़ा असमान या टूटा–फूटा हो ो गृहस्थ–जीवन का रथ आगे नहीं बढ़ सकता । इसी ्रकार धर्मरथ के भी दो चक्र हैं–एक श्रावक–श्राविका ्सरा साधु–साध्वी । भगवान् महावीर ने धर्मरथ में दान ्रौर चारित्र रूप दो बलवान बैल जोतकर कुशल धर्म-

लिए संघशक्ति की परम आवश्यकता है। इसी उद्देश्य
पूर्ति के लिए समस्त मानव-समाज संघस्थापना की
षणा स्वीकार करता है। छोटी-मोटी संस्थाएं, युवकसंघ,
द्यार्थीसंघ, मण्डल, गच्छ, संघाड़े सम्प्रदाय आदि विभिन्न
मों से जुदा-जुदा संघ लोकमत जागृत करके अपने उद्देश्य
पूर्ति के लिए प्रयत्न करते हैं।

एक व्यक्ति की शक्ति, चाहे कितनी ही बलवती क्यों
हो, जब तक बिखरी हुई अन्य शक्तियों को एकत्रित न
या जाय—संघ रूप में परिणत न किया जाय तब तक,
ससे इष्टसिद्धि नहीं होती।

नीतिकार भी संघ-शक्ति की महत्ता को स्वीकार
रके उस पर बहुत अधिक जोर देते हैं। 'संहतिः श्रेयसी'
र्थात् संघशक्ति कल्याणकारिणी है, इतना कहकर ही
न्होंने सन्तोष नहीं किया। हम जिसे तुच्छ समझकर
पेक्षा या आलोचना की दृष्टि से देखते हैं उस तुच्छ प्रतीत
ने वाले व्यक्तियों का संगठन करके संघबल का निर्माण
ने पर ही 'संहतिः कार्यसाधिका' अर्थात् संघशक्ति हा
लदायिनी होती है। इस प्रकार कहकर नीतिकार संघशक्ति
ा महत्व स्वीकार करते हैं। कहा भी है।—

अल्पानामपि वस्तूनां संहतिः कार्यसाधिका।
तृणैर्गुणत्वमापन्नैर्बध्यन्ते मत्तदन्तिनः॥

तिनके जैसी तुच्छ वस्तु को एकत्र किया जाय तो
ससे बड़े बड़े मदोन्मत्त हाथी बांधे जा सकते हैं। इस
ोकप्रसिद्ध उदाहरण को कौन गलत साबित कर सकता

है ! इसी प्रकार भिन्न-भिन्न व्यक्तियों के बिखरे हुए को अगर एकत्र करके संघबल के रूप में परिणत करा जाय तो असम्भव प्रतीत होने वाला कार्य भी सरलता साथ सम्पन्न किया जा सकता है, इस बात को भी गलत साबित कर सकता है ? संघशक्ति क्या नहीं सकती ? जब निर्जीव समझी जाने वाली वस्तुओं संगठन अद्‌भुत काम कर दिखलाता है तो विवेक धारण करने वाले मानव-समाज की संघशक्ति का ही क्या ?

मानवता के विकास के लिए संघशासन का आवश्यक है। भगवान् महावीर ने जगत के कल्याण लिए संघशासन का जबर्दस्त काम हाथ में लिया था उस समय संघशासन शिथिल पड़ा गया था। ब्रा और बौद्धों में संघशासन सम्बन्धी बहुत त्रुटि थी। स्त्री और शूद्र को अपने शासन में सम्मिलित नहीं का था, किसी में और प्रकार की अपूर्णता थी। इतना नहीं उस समय शूद्रों को धर्मकृत्व करने का भी अधि नहीं था। तत्कालीन एकांकी संघयोजना से मानवता का विकास कुंठित हो गया था। यह देखकर भ महावीर ने संमयोजना को व्यवस्थित रूप दिया। मान दृष्टि से समस्त, मानवजाति को संघयोजना में समान अ कार मिला। यही नहीं, स्त्री और शूद्र जाति को समय अवगणना जाति थी, पर भगवान् ने उन्हें ज्ञान अ चारित्र का अधिकार मानकर संघशासन में समान अ दिया। भगवान् महावीर के समान सुन्दर संघयोजना परिचय किसी भी संघसंस्थापक ने नहीं दिया। भग

वीर की संघ योजना से सम्पूर्ण आर्यावर्त्त का इतिहास ज्जवल है । भगवान् महावीर का जिनशासन, जो अब व्यवस्थित रूप से चल रहा है, सो उनके द्वारा प्ररू- की बदौलत ही । संघधर्म का ध्येय व्यक्ति के श्रेय के य समष्टि के श्रेय का साधन करना है । जब समष्टि श्रेय के लिए व्यक्ति का श्रेय खतरे में पड़ जाता है तब ष्टि के श्रेय का साधन करना संघधर्म का ध्येय बन ाता है । संघधर्म को व्यवस्थित रखने का उत्तरदा- त्व संघ के प्रत्येक सभ्य पर रहता है ।

संक्षेप में संघ का धर्म है—संघ के प्रत्येक सभ्य का म साधन करना । संघधर्म मुख्यरूप से दो विभागों में ा हुआ है—(१) लौकिक संघधर्म और (२) लोकोत्तर घधर्म । लौकिक संघधर्म के सभ्य (श्रावक और श्राविका) ौकिक सघशासन का कार्य जवाबदारी के साथ चलाते हैं ौर लोकोत्तर संघधर्म के सभ्य (साधु और साध्वी) लोको- र संघशासन का काम जवाबदेही के साथ करते हैं ।

लौकिक संघधर्म क्या है और उनके सभ्यों का धर्म या है ? इस सम्बन्ध में यहां सक्षिप्त विचार किया जायगा। ौकिक संघ धर्म में शास्त्रकार का कथन है ।

**संघधम्मो—गोष्ठीसमाचारः,**

अर्थात्—संघ या सभा के नियमोपनियम ।

जाहिर समाचार, जाहिर सभा तथा संस्था, जिसमें र्वसाधारण का अधिकार है और जहां सर्व साधारण की

सुखसुविधा का विचार किया है आदि समस्त अंगों ... लौकिक संघ धर्म में समावेश हो जाता है ।

जो जैनधर्म ऐसी सुन्दर संघयोजना को स्वीका... करता है वह आज लोगों की दृष्टि में इतना अपूर्ण और अव्यवहार्य क्यों दिखाई देता है ? कई लोग इस प्रकार का प्रश्न करते हैं । वास्तव में यह प्रश्न बहुत ही विचारणीय है । जैनधर्म को अपूर्ण या अव्यवहार्य कह कर लांछि... करने में कुछ अपराध तो उन लोगों का है जो जैन धर्म के वास्तविक मर्म को समझे बिना ही, केवल मताग्रह ... प्रेरित होकर अथवा बाहर के दूषित वातावरण के ... कारण, उसे लांछन लगाने में प्रवृत्त होते हैं । और प्रधा... अपराधी वे जैन भाई स्वयं हैं जो कायरता धारण कर... महावीर धर्म को लजाते हैं । वस्तुस्थिति यह कि जैनध... अपने उदार, उन्नत और सार्व सिद्धान्तों के कारण विश्व धर्म बनने के योग्य है ।

सार्वजनिक सभाओं तथा संस्थाओं में समस्त ... अर्थात् सम्पूर्ण मानवजाति के हित और श्रेय का वि... किया जाता है । जिस धर्म में हिन्दू, मुसलमान या ... ही किसी एक ही वर्ग, समाज या जाति के हित ... विचार किया है उसे कुलधर्म भले ही कहा जा सके, ... राष्ट्र का संघधर्म नहीं कहा जा सकता । क्योंकि राष्ट्र... संघधर्म व्यक्तिगत या वर्ग हित की अपेक्षा समष्टि के हि... का सर्व प्रथम विचार करना है ।

राष्ट्र का संघधर्म ठीक अखिल भारतीय ... (National Congress) सरीखा है । संघधर्म के अ...

जिस संस्था या सभा की स्थापना की जाती है उसमें समष्टि के हित के विरुद्ध, व्यक्ति विशेष या वर्ग विशेष के हित का विचार नहीं किया जाता समष्टि के हित को विपत्ति में डालकर व्यक्ति या वर्ग के हित का विचार करना संघधर्म की जड़ उखाड़ना है ।

जिस प्रणाली से समष्टि का श्रेय और हित सुरक्षित होता हो उसी का आश्रय लेना चाहिये । इसी में संघधर्म की महत्ता और शोभा है ।

उदाहरणार्थ–मान लीजिए, अखिल भारतीय संघ (All India National Congress) ने भारत में विदेशी वस्त्रों के त्याग का निश्चय किया । निःसन्देह इस निश्चय से विदेशी वस्त्रों का व्यापार करने वालों को आर्थिक हानि होती है । फिर भी अगर इस निश्चय से भारतवर्ष के करोड़ों गरीब भाइयों को खाने के लिए अन्न और पहनने के लिए वस्त्र मिलता हो तो वह प्रस्ताव कार्य रूप में अवश्य परिणत होना चाहिए ।

ऐसा करने से ही संघधर्म का पालन होता है । इससे विपरित उक्त निश्चय की परवाह न करते हुए, भारत के गरीब भाइयों के जीवनरक्षण का विचार तक न करना संघधर्म का अपमान है । ऐसा करने से संघधर्म का विनाश होता है । ऐसी स्थिति में अगर कोई व्यापारी राष्ट्रधर्म या संघधर्म के पोषक प्रस्ताव की मुखालफत करके छल–कपट से विदेशी वस्त्र का व्यापार करता है तो वह स्पष्ट रूप से राष्ट्रधर्म एवं संघधर्म का अपमान करता है । निष्कपट भाव से संघधर्म का पालन करने से संघ को अत्यधिक

के लिए क्षेत्र तैयार होता है, उस संघधर्म को एकान्त पाप कहना उचित नहीं कहा जा सकता है।

संघधर्म के पालन में आरम्भ समारम्भ होता है और उसे आरम्भ समारम्भ मानना भी चाहिए, परन्तु इस प्रकार का आरम्भ समारम्भ भी विशेष प्रकार का होता है। एक आदमी अपनी पुत्री का विवाह करता है और दूसरा अपनी माता का विवाह करता है। दोनों में विवाह का ठाट-बाट सरीखा है, फिर भी क्या दोनों विवाह एक सरीखे कहे जा सकते हैं ? कदापि नहीं।

दोनों विवाहों खर्च बराबर होने पर भी क्या दोनों विवाह बराबरी के गिने जायेंगे ? अगर कोई आदमी आरम्भ समारम्भ की दृष्टि से दोनों विवाहों को एक समान माने तो ? उसकी मान्यता गलत होगी।

यही आरम्भ समारम्भ के विषय में समझनी चाहिए। कुछ काम ऐसे होते हैं जिन्हें करने से वास्तविक उन्नति होती है और साथ ही अनेक महान् पापों का प्रतिकार भी होता है और कुछ काम ऐसे होते हैं जिन्हें करने से आरम्भ समारम्भ के पाप के साथ ही साथ अन्य अनेक महान् पापों को उत्तेजना मिलती है।

यह सब जानते-बुझते भी जो लोग करने योग्य कार्यों को पाप रूप समझ कर त्याग देते हैं वे अपनी अवनति के साथ-२ पापों की भी वृद्धि करते हैं। करने योग्य कार्यों का एकान्त पाप कह कर लोग त्याग न दें और अवनति के मार्ग पर अग्रसर होकर पापों की वृद्धि न करें,

ाबर पालन किया जायगा तो लौकोत्तर संघधर्म भी
व्यवस्थित रूप से चलेगा, इसमें जरा भी सन्देह नहीं ।
ारण यह है कि यद्यपि लौकिक संघधर्म और लोकोत्तर
ंघधर्म के नियम भिन्न-२ है फिर भी दोनों संघधर्म
मक सम्बन्ध में एक दूसरे से खूब जकड़े हुए हैं । इन
ों को एकान्त भिन्न नहीं माना जा सकता है ।

यहां तक लौकिक संघधर्म के सदस्यों के कर्त्तव्य का
ार किया गया है । अब लोकोत्तर संघधर्म क्या है
ः उसके सदस्यों का कर्त्तव्य क्या है, इस विषय पर
ार करना आवश्यक है ।

जिस धर्म के पालन से साधु, साध्वी, श्रावक, श्राविका
चतुर्विध श्री संघ की उन्नति हो वह लोकोत्तर संघ का
है । लोकोत्तर संघधर्म में भी व्यक्तिगत लाभ का
ार करते हुए समष्टिगत लाभ का दृष्टिकोण ही सामने
ना चाहिए ।

कोई यह शंका कर सकता है कि श्रुत चारित्रधर्म में
संघधर्म का समावेश हो जाता है तो फिर उसका अलग
न करने की क्या आवश्यकता है ? यह कथन निराधार
क्योंकि श्रुतधर्म और चारित्रधर्म अलग-अलग हैं और
धर्म उन दोनों से भी अलग धर्म है । संघधर्म में संघ
गृहस्थ और त्यागी दोनों प्रकार के सदस्यों का कर्त्तव्य
न-२ बताया गया है । अगर इन दोनों का कर्त्तव्य
ा-जुदा न बताया जाय तो संघ का अस्तित्व अधिक
य तक टिक नहीं सकता । इसे स्पष्ट करने के लिए
उदाहरण लीजिए ।

एक मनुष्य वस्त्रों का व्यवसाय करता है और दूसरा जवाहरात का। लौकिक संघधर्म के दृष्टिकोण से विचार किया जाय तो दोनों व्यवसायी समान हैं, फिर भी वे दोनों एक दूसरे का काम करने में असमर्थ हैं जौहरी, बजाज का और बजाज जौहरी का काम सफलता पूर्वक नहीं चला सकता। ऐसा करने का परिणाम यह होगा कि दोनों दुकानें बहुत समय तक चालू नहीं रह सकेगी।

इस प्रकार गृहस्थ और साधुओं को मिलाकर ए संघ बनता है। जब समस्त संघ का प्रश्न उपस्थित हो है तो सभी की गणना समान रूप में की जाती है। कि जैसे बजाज. जौहरी का और जौहरी बजाज का उत्तरदा यित्व नहीं सम्भाल सकता वैसे हो साधु, श्रावक की औ श्रावर साधु की जबावदेही नहीं निभा सकते।

अगर साधुओं की जवाबदेही श्रावकों पर डाल जाय तो वह संघ नष्ट हुए बिना न रहेगा। बालक क स्तनपान कराके ही जीवित रखा जा सकता है, मगर को साध्वी बालक को स्तनपान करावे तो क्या संगत होगा नहीं। ऐसा करने से शास्त्रीय सिद्धान्त के अनुसार दो होगा।

लेकिन अगर कोई माता श्राविका यह सोचकर कि साध्वी को स्तनपान कराने में दोष लगता है अतएव भी बालक को दुध न पिलाऊंगी, बालक को दूध न पिलाये तो क्या यह धर्म होगा ? लोग उसे क्या कहेंगे ? निर्दयी

शास्त्रों में श्रावकों के लिए पहले अहिंसाव्रत के पां

अतिचार वतलाये गये हैं । उनमें एक अतिचार 'अन्नपान का विरोध*करना भी है । इससे विपरीत साधु यदि किसी जानवर या मनुष्य को अन्न-पानी दे तो उसे अति-चार लगता है । इसी प्रकार श्रावक अगर अन्न-पानी न दे तो उसे दोष लगता है । ऐसी स्थिति में अगर साधुओं के कर्त्तव्य श्रावक को लागू किए जाएं तो श्रावकधर्म का पालन किस प्रकार हो सकेगा ।

कुछ लोगों का कथन है कि 'जो काम साधु कर सकता है वह धर्म है और जिस काम का साधु के लिए निषेध है वह सब पाप है । इस समझ के कारण श्रामक-समाज में गलतफहमी फैल रही है । उन्होंने अपनी प्रबल वुद्धि से सम्पूर्ण शास्त्र को इसी विधान में निचोड़ कर भर दिया जान पड़ता है । पर वे इस बात का विचार तक नहीं करते कि प्रत्येक को अपनी अपनी जवाबदेही समझाये बिना संघधर्म को कितनी अधिक हानि पहुंचने को सम्भा-वना है । उन्हें विचार करना चाहिए कि जो काम सिर्फ साधुओं के लिए ही निश्चित किये गये हैं, उन्हें करने से श्रावकधर्म का किस प्रकार पालन किया जा सकता है ?

जब एक साधारण घर में भी प्रत्येक आदमी का कार्यक्रम अलग रहता है तो फिर इतने बड़े संघ का काम,

---

*देखो प्रतिक्रमण सूत्र-पहले व्रत के पांच अतिचारों में 'भत्तपाण वुच्छेए' (भक्तपानव्युच्छेदः) अर्थात् अन्न-पानी भोगने में रूकावट डालना पांचवां अतिचार हैं ।

देखो वाचक उमास्वातिजी का तत्वार्थधिगमसूत्र—बन्धवधच्छेदातिभारारोपणान्नपाननिरोधाः ।' अध्याय ७वां ।

कार्यप्रणाली को विभाजित किये बिना किस प्रकार चल सकता है ?

मान लीजिए, एक साहूकार के घर में चार पुत्रवधुएं हैं। उनमें एक पुत्रवती है, दूसरी गर्भवती है, तीसरी बांझ है और चौथी नवविवाहि है।

अगर सास इन चार वधुओं के खान-पान, रहन-सहन और काम काज की व्यवस्था अलग-अलग न करके चारों को एक ही प्रकार से रक्खे तो क्या परिणाम आयेगा ? हानि ही होगी।

साधुओं में भी कोई जिनकल्पी होता है। कोई स्थविरकल्पी। कोई रोगी होता है, कोई त्यागी होता है। अगर सूक्ष्म दृष्टि से इसका विचार न किया जाय तो सबका निर्वाह भलीभांति कैसे हो सकता है ?

जब साधुओं में भी आंतरिक्ष भेद के अनुसार जुदा-जुदा कर्त्तव्य निर्धारित किया जाता है तो फिर साधु और श्रावक का निर्वाह एक ही धर्म का पालन करने से किस प्रकार हो सकता है ?

साधुओं की आवश्यकताएं बहुत कम होती हैं, जबकि श्रावकों की आवश्यकताएं अधिक होती है।

अगर साधु और श्रावक की भिन्न-भिन्न मर्यादाएं न स्वीकार को जाए तो श्रावक और साधु बनने की आवश्यकता ही क्या है ? श्रावक इसलिए तो साधु बनते हैं कि गृहस्थावस्था में होने वाले आरम्भ समारम्भ से बच सकें

ओर अपनी आवश्यकताएं कम से कम बना लें।

अगर श्रावक और साधु का धर्म एक हो तो श्रावक धर्म और साधुधर्म में भिन्नता ही क्या रही ? श्रावक और साधु की बात जाने दीजिए, श्रावक-श्रावक का धर्म भी जुदा-जुदा हा होता है। उदाहरणार्थ-एक श्रावक घर में अकेला है, वह पांच सात रुपये में ही अपना निर्वाह कर लेता है। दूसरा श्रावक एक राजा है। उसका कुटुम्ब-परिवार भी बड़ा है। ऐसी स्थिति में पहला श्रावक अगर विचार करे कि मैं जो करता हूं वही श्रावकधर्म है। अर्थात् पांच-सात रुपया मासिक व्यय में ही काम चलाना चाहिए। जो इससे अधिक व्यय करता है, अथवा जो मुझ से अधिक आरम्भ समारम्भ करता हैं, वह श्रावकधर्म का पालन नहीं करता।' तो क्या राजा बारह व्रतधारी श्रावक कहला सकेगा ? नहीं।

शास्त्र में अनेक श्रेणी के व्यक्ति के लिए जुदा-जुदा धर्म निश्चित किया गया है। एक व्यक्ति सोलह देशों का राजा होने पर भी बारह व्रतधारी श्रेष्ठ श्रावक बन सकता है इस शास्त्रसम्मत और नीतियुक्त बात के विरुद्ध कथन करना संघधर्म के लिए हानिकारक है।

उपयुक्त निवेचन से यह सिद्ध होता है कि साधुओं का आचारधर्म और श्रावकों का आचारधर्म भिन्न-भिन्न है। जो लोग दोनों के आचारधर्म को एक बतलाते हैं वे भूल करते हैं। उनकी भूल के कारण आजकल संघधर्म चक्कर में पड़ गया है। संघ को अनुचित व्यवस्था न होने से साधु अपनी जवाबदेही श्रावकों पर और श्रावक अपनी

जवाबदेही साधुओं पर डाल रहे हैं । जैसे पाठशाला का संचालन करना, संस्था खोलना, किसी कार्यालय को सक्रिय व्यवस्था करना, गोरक्षा तथा अनाथरक्षा की सक्रिय व्यवस्था करना इत्यादि कार्य दया और परोपकार के अवश्य है, परन्तु साधु जब ऐसे व्यवहारिक प्रपंच में पड़ते हैं तो उनकी अध्यात्मसाधना में विघ्न पड़ता है ।

साधु परोपकार न करे तो परोपकार कौन करेगा ? इस सम्बन्ध में यही कहना पर्याप्त है कि ऐसे परोपकार के कार्य, जिनमें आरम्भ आदि क्रियाएं करनी पड़ती है अगर साधु करेंगे तो श्रावक क्या करेंगे ? प्रत्येक को अपनी मर्यादा में रहकर ही कार्य करना चाहिए । यही शास्त्रीय विधान है।

अगर श्रावकों का कर्त्तव्य साधु अपने सिर ओढ़ लें तो साधुओं के महाव्रतों का पालन क्या श्रावक करेंगे ? अगर श्रावकों का काम साधु अपने हाथों में ले लें तो श्रावक तो महाव्रत पालने से असमर्थ हैं ही, साधु भी महाव्रत न पाल सकेंगे । नतीजा यह होगा कि महाव्रतों का लोप होने लगेगा ।

साधुओं को पैसे के प्रपंच में पड़ना उचित नहीं है। 'अमुक संस्था को एक हजार रुपये दे दो' अथवा परोक्ष रूप में 'पैसे की ममता त्यागो 'इस संस्था के लिए पुद्गलों का त्याग करो' इत्यादि प्रकार से कहना योग्य नहीं है । कदाचित् रुपये की आवश्यकता के कारण अपव्यय हो तो साधु पर विश्वासघात का दोष आता है अतएव आत्मसाधन साधु पैसे के प्रपंच में नहीं पड़ सकता ।

वर्त्तमान काल में अनेक संस्थाओं में अव्यवस्था देखी जाती है। स्वार्थत्यागी योग्य आदमियों की कद्र नहीं रही और जो चाहता है वही संस्था की स्थापना करने को तैयार हो जाता है। इस प्रकार नई नई संस्थाएं स्थापित करने वालों की परीक्षा किये विना जो श्रावक उन्हें नियम विरुद्ध सहोग देते हैं वे साधुत्व के हाल में सहयोग देते हैं।

जो काम श्रावकों को करने योग्य हैं उन्हें श्रावक करें और जो साधुओं को करने योग्य हैं उन्हें साधु करें, इसी में संघ की सुव्यवस्था रहती है। जिन कार्यों में थोड़ा आरम्भ और अधिक उपकार होता है, ऐसे कार्य श्रावक सदा से करते आये हैं। केशी स्वामी ने चित्तप्रधान से कहा था—परदेशी राजा मेरे सामने ही नहीं आता तो मैं उपदेश कैसे दूं? इस कथन से यह प्रतीत होता है कि राजा परदेशी को केशी महाराज के पास लाना श्रावकों का कर्त्तव्य था, साधुओं का नहीं। यह कर्त्तव्य साधुओं का होता तो केशी महाराज किसी को भेज कर उसे बुला लेते। परन्तु परदेशी राजा को चित्त प्रधान लाया था। तात्पर्य यह है कि साधु, साधुओं के योग्य और श्रावक श्रावकों के योग्य कर्त्तव्य करते आये हैं। मेरा आशय यह नहीं है संस्थाएं स्थापित न की जाएं। मेरा उद्देश्य इतना ही है कि साधु व्यावहारिक प्रपंचों में न पड़े और अपने साधु-धर्म का ही तत्परता के साथ पालन करें—

श्रावकों को उपदेश देना साधुओं का कर्त्तव्य है। केशी श्रवण ने राजा परदेशी को श्रावक बनाने के बाद उपदेश दिया था कि हे राजा! तुम रमणीक से अरमणीक

न होना। यह उपदेश सुनकर राजा ने स्वयं राज्य के चार भाग करके, एक भाग दान देना आरम्भ किया। केशी श्रमण ने राजा को यह नहीं कहा था कि 'तुम इस प्रकार करो। उपदेश देने से श्रावक स्वयं अपना कर्त्तव्य समझ ले तो साधुओं की प्रेरणा या आग्रह करने को क्या आवश्यकता है? जिनकी श्रद्धा होगी, जिसमें शक्ति होगी, वे स्वयं सब बातें समझेंगे और दूसरे का उपकार करने में प्रवृत्त होंगे। साधु किसी को संकोच या लाज-शर्म में डाले वह उचित नहीं है।

कोई साधु कदाचित् यह कहे कि श्रावक व्यवस्था करने तथा संस्था चलाने में असमर्थ हैं, ऐसी हालत में अगर हम संस्था का संचालन न करें तो काम कैसे चल सकता है? इस प्रश्न के उत्तर में मैं कहता हूं कि अगर उन्हें इसी में संघ का कल्याण दिखाई देता है तो वे साधुपन छोड़कर श्रावक बन कर वह काम कर सकते हैं।

साधुओं को अध्ययन करने की आवश्यकता है। अगर साधु उच्च श्रेणी की शिक्षा न लें तो ज्ञान दर्शन और चारित्र का पूर्ण रूप से महत्व न समझ सकेंगे और शुद्ध उच्चारण करना भी उनके लिए कठिन हो जायेगा। इससे धर्म की हानि होने की संभावना है। आजकल, वर्त्तमान परिस्थिति में जो परिवर्त्तन हो रहे हैं उनमें भी हमें अपने संघ को टिकाये रखना है। अतएव साधुओं को समस्त शास्त्रों में निपुण बनाकर जैनधर्म की प्रखर ज्योति फैलाना आवश्यक है। 'पढ़मं नाणं तओ दया' भगवान् महावीर का यह सन्देश सर्वत्र फैलाना अत्यावश्यक है।

अगर कोई साधु शास्त्र में पारंगत होने के बाद म्प्रदाय के बंधनों को विकास में बाधक समझ कर म्प्रदाय से जुदा हो जाय और अपनी स्वेच्छा से कार्य रने लगे और आचार्य भी उसे अविनीत जान कर छोड़ फिर भी अगर श्रावक उसकी सहायता करते रहेंगे और म्प्रदाय की मर्यादा को स्वीकार न करने पर भी उसे जते रहेंगे तो क्या वह साधु अपने आचार्य की परवाह रेगा ? जिस साधु को आज्ञा से बाहर कर दिया गया उसे तुम लोग पूजते रहो तो यह आचार्यपद का मूलोच्छेद रने समान है या नहीं ?

अगर तुम्हें ऐसा ही कार्य करना है तो तुम्हारी मर्जी, तना याद रखना कि आज्ञा से बाहर (बहिष्कृत) किये हुए ाधु की सहायता करना संघधर्म पर कुठाराघात करने के मान है ।

अगर तुम बहिष्कृत शिष्य की सहायता करते रहोगे ो एक दिन सब स्वतन्त्र होकर कहने लगेंगे—'साम्प्रदा-िक बन्धनों को आवश्यकता नहीं है ।' इस स्थिति में ौन शिष्य आचार्य की आज्ञा में रहना पसन्द करेगा ?

साम्प्रदायिक बन्धनों की आवश्यकता स्वीकार न रना संघधर्म सम्बन्धी अज्ञान को प्रकट करता है । अगर ावक भली-भांति विचार करके इस विषय में योग्य व्य-स्था न करेंगे तो साधु स्वच्छन्दचारी बन जाएंगे । एक कार की अव्यवस्था और विशृङ्खलता फैल जाने से धर्म ा और आचार्यपद का महत्व नहीं रहेगा । ऐसी हालत संघ का काम कैसे चल सकेगा ? इस बात पर तुम्हें

सावधानी के साथ विचार करना चाहिए ।

राष्ट्रीय महासभा में स्वीकृत निर्णय सम्पूर्ण भार[illegible] वर्ष का निर्णय है । अगर कोई मनुष्य उस निर्णय [illegible] अपमान करता है तो वह सभा का अपमान है ।

महासभा के प्रस्तावों का पालन करना प्रत्येक व्य[illegible] का कर्त्तव्य है । इस बन्धन को आवश्यकता स्वीकार [illegible] करके अगर हर एक आदमी अपनी मनमानी करने लगे [illegible] राष्ट्र धर्म और संघधर्म का अस्तित्व अधिक समय तक न[illegible] बना रह सकता । ठीक यही बात लोकोत्तर संघधर्म [illegible] विषय में भी समझनी चाहिए । जो व्यक्ति संघधर्म [illegible] विरुद्ध अपनी व्यक्तिगत स्वच्छन्दता खोजता फिरता है [illegible] संघधर्म का अपमान करता है ।

श्रुत–चारित्र–धर्म, प्रत्येक व्यक्ति का जुदा-जुदा है परन्तु संघधर्म सबका सामूहिक धर्म है । अतएव संघ के ऊपर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है । संघध[illegible] अभाव में चारित्रधर्म अधिक समय तक नहीं टिक सक[illegible] हर एक आदमी अपनी–अपनी सम्पत्ति की रक्षा तो क[illegible] ही है, पर साथ ही उसे गांव की रक्षा करने की ओर ध्यान देना पड़ता है, क्योंकि गांव लुटने पर उसकी अ[illegible] सम्पत्ति भी सुरक्षित नहीं रह सकती । यही बात श्रु[illegible] चारित्रधर्म एक व्यक्ति की सम्पत्ति के समान है और [illegible] धर्म समूचे गांव की सम्पत्ति के समान है ।

अगर समूचे गांव की सम्पत्ति लुट जाय तो [illegible] मनुष्य अपनी सम्पत्ति किस प्रकार सुरक्षित रख सकता[illegible]

सी प्रकार जो मनुष्य अपने व्यक्तिगत धर्म की सुरक्षा ाहते हैं तो संघधर्म की रक्षा की तरफ भी पर्याप्त ध्यान ना चाहिये।

संघधर्म का महत्व इतना अधिक बतलाया गया है अगर कोई साधु विशिष्ट अभिग्रह आदि चारित्रधर्म की धना में तल्लीन हो रहा हो और उस समय संघ को निवार्य आवश्यकता पड़ जाय तो साधु को अपनी साधना ाग करके भी संघ का कार्य पहले करना चाहिए। यह ास्त्र का आदेश है। यह बात भद्रबाहु स्वामी की कथा अधिक स्पष्ट हो जायगी।

एक बार भद्रबाहु स्वामी एकान्त में योग की साधना र रहे थे। उस समय संघ में विग्रह हो गया। जब तक ाई तेजस्वी और प्रतिभाशाली पुरुष उसका निपटारा न रे तब तक विग्रह शांत होना असम्भव सा प्रतीत होता ा। आखिर संघ एकत्र हुआ। संघ ने निश्चय किया कि द्रबाहु स्वामी के सिवाय दूसरा कोई इस विग्रह को शांत हीं कर सकता। उन्हें बुलाने के लिए कोई साधु जावे ौर यहां आकर भद्रबाहु स्वामी निपटारा कर दें।

साधु भद्रबाहु स्वामी के पास पहुंचे। उन्होंने संघ ा आदेश कह सुनाया। सब बात सुनकर स्वामी ने उत्तर या—'मैं इस समय योग की साधना में तल्लीन हूं। योगा- धना के पश्चात् वहां आऊंगा।'

भद्रबाहु स्वामी का कथन साधुओं ने आकर संघ को ता दिया। उत्तर सुनकर संघ चकित रह गया कि आचार्य

